कुकणवाली
वि. सं. २०३६



प्रथम संस्करण
१०००

परमपूज्य प्रातः स्मरणीय ज्ञानमूर्त्ति श्री १०८ आचार्य
ज्ञानसागरजी महाराज के द्वितीय शिष्य तपोनिधि
चारित्र–विभूषण श्री १०८ श्री मुनिराज
विवेकसागरजी महाराज के संघ
सहित कुकणवाली में ग्यारहवें
चातुर्मास सम्पन्न होने के
उपलक्ष में स्मृतिस्वरूप
दि० जैन समाज
कुकणवाली द्वारा
प्रदत्त द्रव्य से
प्रकाशित



मुद्रक—श्री वाकलीवाल प्रिंटिंग प्रेस, मदनगंज–किशनगढ़
एवं
श्री वीर प्रेस, मनिहारों का रास्ता, जयपुर–३

## आचार्य कल्प मुनि श्री १०८ विवेकसागरजी महाराज



कुकणवाली चतुर्मास सं० २०३६

## चारित्र विभूषण श्री १०८ श्री विवेकसागरजी महाराज

का

# शुभाशीर्वाद

**मोक्षमार्गस्य नेतारं, भेत्तार कर्मभूभृताम्।**
**ज्ञातारं विश्वतत्त्वानां, वंदे तद्गुणलब्धये ॥१॥**

जो मोक्ष मार्ग के नेता हैं, कर्मरूपी पर्वतों के भेदन करने वाले हैं और जीवाजीवादि समस्त तत्त्वों को जानने वाले हैं ऐसे समस्त तीर्थङ्करों को तथा इस युग के अंतिम शासक श्री देवाधिदेव महावीर भगवान् को उन्हीं के गुणों की प्राप्ति के लिये सिद्ध-भक्ति पूर्वक त्रिधा नमोऽस्तु करके उन्हीं के शासन को गणधर रूप से धारण करने वाले ४ ज्ञान के धारी श्रुतकेवली श्री गौतम स्वामी को तथा इस युग में अध्यात्म धारा के आद्य प्रवर्त्तक श्री कुन्दकुन्द महान् आचार्य को नमस्कार करके, इस भव के उद्धार करनेवाले तथा सन्मार्ग में प्रेरित करने वाले ज्ञानमूर्त्ति श्री ज्ञानसागरजी महाराज को नमस्कार करता हुआ धर्म-प्रेमी बन्धुओं को आशीर्वाद दिये बिना नहीं रह सकता; जिनके सहयोग से मेरा धर्म-ध्यान निर्विघ्न हो रहा है।

मैं यथाशक्ति अध्यात्म धारा का आनन्द अविकल रूप से लेता हूँ फिर भी इस मन को अंकुशयुक्त करने के लिये जिनवाणी सेवा सम्बन्धी कार्य में लगाता ही रहता हूँ। कई बार स्वाध्याय करते हुये मुझे श्री योगीन्दुदेव विरचित परमात्म प्रकाश ग्रंथ बहुत ही सुन्दर लगा, उसके गम्भीर भाव हृदयतलस्पर्शी हैं, उसकी मूल टीका संस्कृत में कितनी सुन्दर है यह उसके स्वर्गीय पं० दौलतरामजी के भाषानुवाद से ज्ञात ही है; किन्तु जैसे मैं संस्कृत को नहीं समझता वैसे और भी कई भाई ऐसे होंगे जिनको मूल गाथा और सरस भाषानुवाद के बीच में संस्कृत की गुत्थी मालूम देती होगी, खास करके उन भाइयों को लक्ष्य में रखकर तथा उस प्रति के बड़े खर्च को जो सहन नहीं कर सकते उनका भी लक्ष्य रखकर इसी आनन्द को सर्वजन प्राप्त कर सकें इसे 'लघु परमात्म प्रकाश' नाम देकर प्रकाशित करने में प्रेरक बन रहा हूँ। साथ ही पं० विद्याकुमारजी सेठी के इस आग्रह से

कि बृहत्स्वयंभू स्तोत्र की प्रभाचन्द्राचार्य विरचित संस्कृत टीका के हिन्दी अनुवाद ग्रन्थ की दुर्लभता हो रही है और मैंने स्वयं भी देखा कि यह भक्तिरस पूर्ण न्याय का एक अनुपम आचार्य प्रणीत आर्षग्रन्थ है। यह ग्रन्थ भी इसी के साथ प्रकाशित हो जाय तो संस्कृत के भावों के आनन्द लेने वाले छात्र तथा अन्य जिज्ञासु महानुभाव आचार्य समन्तभद्र की कृति से लाभ उठा सकें। एतदर्थ इधर की ओर रुचि प्रकट की। बहुत हर्ष है कि कुकणवाली के धर्मनिष्ठ, उत्साही महानुभावों ने खूब द्रव्य देकर मेरी अभिलाषा को मूर्त्तरूप प्रदान किया। अतः इन सभी द्रव्य प्रदाताओं को मेरा सर्व प्रथम शुभाशीर्वाद है।

पं० विद्याकुमारजी तथा डा० यतीन्द्रकुमारजी ने इन ग्रन्थों के संशोधनादि में बहुत परिश्रम किया वे भी शुभाशीर्वाद के पात्र हैं। स्थानीय श्री उम्मेदमलजी काला सुपुत्र श्री आसूलालजी काला ने इस प्रकाशन में पूर्ण सहयोग दिया है अतः इन्हें भी विशेष शुभाशीर्वाद दिये बिना नहीं रह सकता। अधिक क्या कहूं, जिन जिन ने प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से इस ग्रन्थ के प्रकाशन में बाधाओं को दूर किया है, मैं सभी को शुभाशीर्वाद देता हूं। जो भक्तिपूर्वक इस ग्रन्थ को केवल आलमारी की शोभा नहीं बढ़ाकर स्वाध्याय, मनन, चिन्तन करेंगे उन सज्जनों को भी मेरा आशीर्वाद है कि वे भी अपनी चंचला लक्ष्मी का इसी प्रकार सदुपयोग करें तथा इस ग्रंथ को सर्व जनों के स्वाध्याय निमित्त श्री मंदिरजी या पुस्तकालय में ही विराजमान करें ताकि सबके लिये यह उपयोगी हो सके।

कुकनवाली
ता० २०-१०-७६

मुनि विवेकसागर

# चारित्र विभूषण पूज्य मुनिश्री १०८ विवेकसागरजी महाराज का कुकणवाली में वर्षायोग

परम हर्ष है कि हमारे ग्राम कुकणवाली में महान् पुण्योदय से परमतपस्वी चारित्र विभूषण श्री १०८ श्री विवेकसागरजी महाराज का ससंघ इस वर्ष सं० २०३६ में ११वां वर्षायोग सानंद सम्पन्न हुआ। यहां महाराज श्री के विराजने से महती अपूर्व धर्म-प्रभावना हुई। अब तक हमारे नगर में किसी भी मुनिराज का चातुर्मास हुआ नहीं; अब हमारे पुण्योदय से हमें यह अवसर पूज्य महाराज के अनुग्रह से प्राप्त हुआ।

महाराज श्री एक बहुत ही सरल प्रकृति, शान्त स्वभाव महापुरुष हैं; हर समय धर्म-साधन में संलग्न रहते हैं। आपकी घोर तपश्चर्या को देखकर इस युग में आश्चर्य हुये बिना नहीं रहता। प्रतिदिन ६ घंटे लगातार एक आसन से ध्यान लगाना, एक आदर्श महापुरुष व उच्चकोटि के साधु व महासंतों के अतिरिक्त और कहीं नहीं मिलता।

यह सरल स्वभाव का ही परिणाम है कि कुचामन जैसे बडे शहर को छोडकर आपने एक छोटे ग्राम में चातुर्मास करने का निश्चय किया। आपकी त्याग की महिमा को देखकर जैन समाज ही नहीं; अपितु समस्त ग्राम के अजैनी भी आपकी प्रशंसा किये विना नहीं रह सकते। आपका प्रवचन त्याग और मोक्षमार्ग का सही रास्ता प्रदर्शित करता है। आपके रोज के प्रवचन से प्रभावित होकर गांव के कई भाईयों ने बहुत से त्याग किये।

यह एक आदर्श उच्चकोटिका संघ है। इस संघ की विशेष बात यह है कि सिवाय धर्मचर्चा के कभी भी कोई बात नहीं होती।

(१) पूज्य श्री १०५ श्री विपुलमति माताजी का सरल व शान्त स्वभाव जैन धर्म के गौरव को प्रकट करता है। उनका नित्य प्रति दोपहर में होने वाला प्रवचन काफी सरल तथा त्याग की भावना से भरपूर होता है।

(२) श्री कुसुमबाई ब्रह्मचारिणी का त्याग आज यह बतलाता है कि ये आगे जाकर कितनी उच्च विचारों वाली महातपस्विनी होंगी। निश्चय ही आप सहनशील हैं कि कर्मोदय से आये दिन आहार में अंतराय आना और फिर भी प्रसन्न चित्त रहना। यदि

गंभीर दृष्टि से विचार किया जाय तो यही कर्मों की निर्जरा है। आसोज के माह में तो उनका निरन्तराय आहार सिर्फ ४ बार ही हुआ। मूल बात यह है कि चाहे कितने ही अंतराय आवें, उनको शारीरिक कमजोरी, मनकी मलीनता, धर्म-साधन में आलस्य व उदासी कभी नहीं आई; यही है त्याग और तपस्याकी सही महिमा। आपका प्रवचन इतना प्रभावशाली है कि सुनने वाला कभी भी थकान महसूस नहीं करता।

(३) श्री सरलाबाई का इतनी छोटी उम्र में, इतना भारी त्याग यह प्रमाणित करता है कि ऐसे उत्तमोत्तम संस्कार, जीव को पूर्व पुण्योदय से ही मिलते हैं। इन्होंने इस वर्षायोग में बहुत ही महत्त्वपूर्ण कार्य किया कि दश भक्त्यादि संस्कृत पाठ स्थानीय बालिकाओं को पढ़ाकर सबकी धर्म--भावना की वृद्धि की। इन छात्राओं ने अंजना सुन्दरी, व जयावती का आदर्श नाटक भी इस मंगलमय अवसर पर खेलने का सत्साहस किया। सायंकाल इन बालिकाओं द्वारा की गई उच्च स्वर से आरती एक बहुत ही भव्य एवं रोमांचकारी दृश्य को प्रकट करती है।

(४) श्री कंचनबाई (भीलवाडा) भी बहुत सरल स्वभावी व शांत भावों वाली है। प्रसन्नता की बात है कि इन्होंने भी यहीं पर महाराज के समक्ष तृतीय प्रतिमा के व्रत लिये है। हमें आशा है कि ये संघ की शोभा बढानेवाली सिद्ध होंगी।

(५) श्री ज्ञानानन्दजी ब्रह्मचारी ने भी सत्संग में रहकर काफी ज्ञान तथा त्याग के भाव प्राप्त किये हैं। आप हमेशा संघ की सेवा में संलग्न रहते हैं। आप बहुत ही सरल स्वभावी हैं।

सबसे अधिक उल्लेखनीय बात यह है कि महाराज श्री के द्वारा प्रथम दीक्षित पूज्य १०८ श्री विजयसागरजी महाराज तथा कुली जैन समाज के द्वारा समाधिमरण में सहायक होने के लिये आग्रहसूचक असाध्यरोग के समाचार ज्यों ही आये त्योंही महाराज श्री वहां पहुंचे और उन्होंने समाधि के लिये तत्पर महाराज श्री को संबोधन करके उनको आवश्यक नियम व्रत दिये, उन्होंने भी बड़ी प्रसन्नता से विधि पूर्वक व्रत ग्रहण किये। व्रत के सातिशय प्रभाव से, महाराज के शुभाशीर्वाद से तथा उनके पुण्य प्रभाव से असाता का तीव्र उदय साता रूप में परिणत होगया और उनकी बीमारी जड़मूल से चली गई। आयु के लंबी होने के कारण वे शांतिपूर्वक अपना व्रत पाल रहे हैं और आगे का जन्म सुधार रहे हैं। ऐसे महाराज की व्रत-साधना को धन्य है

तथा कुली समाज भी प्रशंसा के योग्य है जो उत्साह पूर्वक इस कार्य में भाग ले रही है। श्री विवेकसागरजी महाराज भी १५-२० दिन वहां रहकर पुनः वर्षायोग स्थान पर वापिस आगये और इसका प्रायश्चित्त भी आपने आगमानुसार लिया। प्रसन्नता की बात है कि स्थानीय सज्जनों ने भी दिनरात किसी बात की चिन्ता नहीं करके इस कार्य में तन, मन, धन से पूर्ण सहयोग देकर एक आदर्श कार्य किया।

बहुत दिनों से यहां की धार्मिक पाठशाला बन्द पड़ी थी उसमें भी पूज्य महाराज श्री ने नवचेतना जागृत करके अपने सामने ही प० यतीन्द्रकुमारजी शास्त्री, आगरावालों की व्यवस्था करके स्थाई फंड कायम करवा दिया। आशा है कि यह कार्य भी आगे निर्विघ्न संपन्न होता रहेगा।

कई भाई चाय आदि के त्याग से डरते थे, उन्होंने बहुत अधिक संख्या में अपनी शक्ति के अनुसार नियम लेकर अपने जीवन की सार्थकता सिद्ध की और आहारदान का लाभ लिया।

वेदी-प्रतिष्ठा का कार्य भी कुछ आगे के लिये छोड़ा जाना था किन्तु सभी भाइयों ने एक मत होकर, इस अवसर को स्वर्ण अवसर समझकर बड़े उत्साह से वर्षायोग के समापन समारोह के उत्सव में चार चांद लगाने का कार्य किया।

हम महाराज श्री के बड़े कृतज्ञ हैं कि उनकी कृपा से सारे संघ में शांति का व्यवहार रहा। हमारी ओर से खास व्यवस्था न होने पर भी कोई विपरीत वातावरण नहीं हुआ। यहां की समाजको आपके प्रवचनों के आनन्द व शांतिपूर्ण वातावरण से चातुर्मास का कुछ पता भी नहीं चला कि चातुर्मास कब खतम होगया। यह सुअवसर कुकनवाली के इतिहास में स्वर्ण अक्षरों में लिखा जायगा।

वेदी प्रतिष्ठा तथा मंडल आदि की रचना में सभी भाइयों ने तन, मन, धन से सहयोग देकर महान् पुण्य संचय किया। इस अवसर पर हमारे परम सहयोगी कुचामन के पंडित श्री विद्याकुमारजी सेठी, श्री माणकचन्द्रजी पाटोदी तथा समाज के विद्वान् प्रतिष्ठाचार्य श्री यतींद्रकुमारजी आदि के भी हम विशेष आभारी हैं जिन्होंने समय २ पर पूर्ण भाग लेकर हमें मार्ग-दर्शन किया है।

विनीत—

दि० जैन वर्षायोग समिति की ओर से

**उम्मेदमल काला**

# कुकनवाली के धार्मिक आयतनों का संक्षिप्त परिचय

( लेखक—श्री कुन्दनमलजी अजमेरा-मंत्री श्री दि० जैन शांतिनाथ पाठशाला )

हमारे बडे सौभाग्य हैं; बडे पुण्योदय हैं जो श्री १०८ चारित्र विभूषण श्री विवेकसागरजी महाराज का ससंघ चातुर्मास इस छोटी सी नगरी कुकनवाली में हुआ। यहां से शास्त्र श्री परमात्मप्रकाश व वृहत्स्वयंभू स्तोत्र के प्रकाशन का कार्य निर्विघ्न सम्पन्न हुआ, यह सब महाराजश्री के चरणों का ही प्रताप है जो यहां के श्रावक-समूह में धर्मोत्साह की उत्पत्ति व धार्मिक भावना की ज्योति जगमगा रही है। यहां का संक्षिप्त परिचय निम्न प्रकार है:—यहां तीन दि० जैन मन्दिर हैं। एक जैन भवन (धर्मशाला) है, एक विशाल पाठशाला भवन है जिसमें कई बीघा जमीन बाउंड्री सहित है। यहां हाईस्कूल, प्राइमरी स्कूल, प्राइमरी हेल्थ सेंटर एवं सब-पोस्ट ऑफिस भी हैं। जैन समाज की तरफ से गांव में ४ प्याऊ भी हैं। इस ग्राम में कभी १०० से १५० तक घर दि० जैन श्रावकों के थे; पर अब वर्तमान में ७९ घर हैं जिनमें ३८ परिवार आसाम आदि भिन्न २ प्रांतों में रहने चले गये हैं जिनकी जन संख्या ३६९ है; शेष यहां रहते हुये ४१ परिवारों की ( घरों की ) जनसंख्या ३३३ है। इस प्रकार यहां दि० जैन संख्या कुल ७०२ है। सभी खंडेलवाल दि० जैन हैं। यह ग्राम जिला नागौर, तहसील नावां के अंतर्गत है। इस ग्राम के कुल घरों की संख्या ५०० है जिनकी आबादी लगभग साढे तीन हजार है। जिन मन्दिरों की अपूर्व शोभा व पंच कल्याणक समारोह के कारण से भी यह लघु नगरी सोभाग्यशाली सिद्ध हुई है; उनका संक्षिप्त विवरण भी यहां देना आवश्यक समझता हूँ।

(१) श्री नेमिनाथ जिनमन्दिर—यह ३०० साल करीब का पुराना भव्य मन्दिर है। इसका जीर्णोद्धार सं० १९९५ में श्री लालचंदजी काला एवं श्रीगंगाबकसजी सेठी एवं श्री कन्हैयालालजी बडजात्या के तत्त्वावधान में पंचायत द्वारा हुआ था। इस मन्दिर में तीन वेदियां हैं, बीच की वेदी श्री गुलाबबाई पुत्री श्री जोधराजजी कासलीवाल ने सोने के काम व किवाड सहित बनवायी। पूर्व की तरफ श्री महावीर स्वामी की वेदी श्री भंवरलालजी सेठी ने मय सोने के काम के व किवाडों सहित बनवाई। पश्चिम की तरफ की वेदी श्री पतासीबाई पुत्री श्री कस्तूरमलजी कासलीवाल ने मय सोने के काम व किवाडों सहित बनवाई। इसके अतिरिक्त इस मन्दिर में रंग व काच का कार्य अति मनोहारी सुन्दर देखने लायक बना हुआ है। इस मन्दिर का दुबारा जीर्णोद्धार एवं प्रतिष्ठा समाज की तरफ से सं० २००७ में हुई। उसके बाद महावीर स्वामी की

दुबारा वेदी प्रतिष्ठा सं० २०२८ में भंवरलालजी सेठी की तरफ से हुई। अब वहां वर्त्तमान में हर समय मंडल विधान, जाप्यादि हुआ ही करते हैं।

(२) श्री शांतिनाथ जिन मन्दिर—इस मन्दिर की नींव सं० १९६७ में श्री जोधराजजी गंगाबकसजी श्री लालचन्दजी व कन्हैयालालजी के हाथों से पंचायत की तरफ से लगी और इन्हीं के तत्त्वावधान में मन्दिरजी का कार्य सम्पन्न हुआ। लिखते हुये परम हर्ष होता है कि इस छोटी सी पुण्य नगरी में सं० १९८० में बिम्ब प्रतिष्ठा (पंच कल्याणक महोत्सव) भी सर्व समाज की ओर से इन्हीं के तत्त्वावधान में श्री आदिनाथजी के नाम से होकर मूलनायक श्री १००८ पार्श्वनाथ भगवान् शुभ मिती चैत्र सुदी १३ सं० १९८१ को विराजमान किये गये; पश्चात् इस वेदी का सोने का कार्य एवं काच के किवाड सं० २०२९ में श्री पूसालालजी सेठी की ओर से बने एवं वेदी प्रतिष्ठा इन्होंने करवाई।

(३) श्री पार्श्वनाथ चैत्यालय—इस चैत्यालय की जमीन श्री जोधराजजी अजमेरा से लेकर स० १९९४ में श्री लालचन्द्रजी गंगाबक्सजी व कन्हैयालालजी के तत्त्वावधान में नींव लगाई गई। सं० २००७ में वेदी प्रतिष्ठा होकर श्रीजी को विराजमान किया गया। यह वेदी श्री दाखीबाई पुत्री श्री लालचन्दजी काला व श्री मूलीबाई पुत्री श्री भंवरलालजी काला ने बनवाई। सं० २०२८ में इस चँवरी में सोनेका काम एवं किवाड बनाकर श्री मिश्रीलालजी काला ने वेदी प्रतिष्ठा कराई और श्रीजी को विराजमान किया।

(४) जैन भवन—श्री जैन भवन की नींव सं० १९९७ में श्री जोधराजजी कन्हैयालालजी, लालचन्दजी, गंगाबक्सजी ने लगाकर स० १९९७ में बनाकर सम्पन्न किया। यह भवन बस स्टैण्ड के मुख्य स्थान पर है। प्रायः हमेशा ही इस जैन भवन में जैन समाज हर प्रकार के मंडल-पूजा विधान एवं अन्य २ धार्मिक क्रिया करता रहता हैं और साधुजन, त्यागीजन भी ठहरा करते हैं। हर्ष है कि वर्त्तमान में श्री १०८ चारित्र विभूषण विवेकसागरजी महाराज का ससंघ चातुर्मास भी इसी भवन में हो रहा है। इसके अतिरिक्त यहां दि० जैन कन्या पाठशाला सं० २०१५ में स्थापित हुई। श्री १०५ श्री क्षु० चन्द्रसागर विद्यालय २०३२ तक चलता रहा। पश्चात् श्री विवेकसागरजी म० के उपदेश से सं० २०३३ से श्री शांतिनाथ दि० जैन पाठशाला स्थापित हुई जो वर्त्तमान में भी चालू है। और बालक बालिका में सभी विद्या ग्रहण कर रहे हैं।

# * दो शब्द *

निर्ग्रंथ वीतरागी गुरुओं के संपर्क से हमारा जितना उपकार हो सकता है उतना कभी भी सरागी धर्मोपदेशकों से नहीं हो सकता; कारण कि जिसका उपकार किया जाता है वह पहले अपने प्रति उपकार करने वाले की ओर दृष्टि डालता है और उसमें यदि वह जैसा कहता है वैसे ही गुण देखता है तो श्रद्धा करके फिर उपकारकर्त्ता के कथन का भक्तिपूर्वक पालन करता है। स्वर्गीय परम पूज्य १०८ श्री ज्ञान-मूर्त्ति आचार्य श्री ज्ञानसागरजी महाराज ने भी इस ओर अपना सक्रिय सहयोग दिया। मुझे परम सौभाग्य से उनका संपर्क प्राप्त हुआ; उन्होंने अपना कल्याण तो किया ही साथ ही अपने स्वर्गवास के पश्चात् भी जैन संस्कृति का उद्धार और जन कल्याण होता रहे; इसके लिये श्री १०८ श्री आचार्य प्रवर विद्यासागरजी महाराज को तथा श्री विवेकसागरजी महाराज को तैयार किया। इन दोनों ही निर्ग्रंथ स्नातकों के द्वारा भिन्न २ क्षेत्र में भिन्न २ प्रकार के स्वपरोपकार के कार्य होते ही रहते हैं। इनकी जितनी भी शिष्य-प्रशिष्य परम्परा है वह अभी तक अपना कार्य निर्बाध रूपसे कर रही है। मैंने श्री चारित्रविभूषण मुनिराज विवेकसागरजी को बहुत निकट से देखा। ये नारियल के समान ही सिद्ध हुये अर्थात् बाहर से चाय आदि के कठोर नियम दिलाने वाले किन्तु भीतर से जीवों के प्रमाद को दूर कर, सच्चा हित करने वाले साधु परमेष्ठी हैं। आप स्वयं रात्रि को १॥-२ बजे से ७॥-८ बजे प्रातःकाल तक एकासन से बैठकर आत्मचिन्तन, बारह भावना, षोडशकारण-भावनादि के शुभ ध्यान में सदा नियमपूर्वक निमग्न रहते हैं। प्रातःकाल आपकी प्रसन्नमुद्रा देखने ही योग्य होती है; मैं तो उस समय के अनुभव पूर्ण वाक्यों को दत्तचित्त सुनता ही रहता हूँ। आपकी निष्ठा एवं प्रमाद रहित वृत्ति को देखकर पूर्ण प्रभावित हू। हमने बहुत प्रयत्न किया कि पूज्य श्री के संघ का वर्षायोग इस वर्ष भी कुचामन में हो और संघस्थ श्री कुसुमबाई, सरलाबाई व कंचनबाई को संस्कृत भाषा का अभ्यास कराकर पुण्य संचय करें; किन्तु कुकणवाली के धर्मानुरागी सज्जनों के पुण्योदय से, भारी प्रयास व लगन से यह वर्षायोग का लाभ कुकणवाली ग्राम को ही मिला। यद्यपि यहां ३०-४० घर ही हैं; छोटी समाज ही है, फिर भी यहां के सज्जन बड़े २ काम कर दिखाने वाले हैं। इन महानुभावों ने बड़ी भक्तिपूर्वक संघकी सेवा करके कुली (खाचरियावास) पहुंचकर गुरु-भक्तिका परिचय दिया। कई भाई यह सोचते होंगे

कि चारित्र-विभूषण पूज्य विवेकसागरजी महाराज चातुर्मास के समय में कुली कैसे गये ? इसके विषय में स्पष्टीकरण निम्न प्रकार है:—सबसे पहले तो महाराज ने चातुर्मास की स्थापना करते समय सबके समक्ष चारों तरफ बीस २ मील एरिया तक जाने के लिये खुला रक्खा था; इसके अतिरिक्त समाधिमरण के समय में आचार्यों की "ऐसी विशेष परिस्थिति में स्थान छोडकर भी साधु जा सकते हैं" इस आज्ञा के अनुसार महाराज श्री ने कुली पहुंचकर एक आदर्श गुरु व आदर्श शिष्य की परम्परा को चरितार्थ किया।

संक्षेप में पूज्य महाराज के चातुर्मास स्थापना के हर्षोपलक्ष्य में श्री सेठ सर्वसुखजी भागचन्दजी सेठी ने अपनी ओर से सिद्धचक्र विधान बड़े समारोह से कराया। अढाई द्वीप मंडल विधान श्री ब्रह्मचारिणी कुसुमबाई के पिताजी श्री बापूलालजी चोरडिया (ओसवाल) ने कराया। भाद्रपद मास में समाज की ओर से कई मंडल विधान किये गये। वर्षायोग की समाप्ति पर तीन लोक मंडल विधान, रथयात्रा व वेदी प्रतिष्ठादि महान् कार्य भी किये गये। मैं यहां के सभी कार्यकर्त्ताओं की भूरि २ प्रशंसा किये बिना नहीं रह सकता जिन्होंने छोटे से स्थल में भी महाराज के आशीर्वाद से बहुत बड़ा कार्य कर लिया। निस्संदेह इसमें स्थानीय महिलाओं का तथा बालिकाओं का भी बड़ा हाथ है जिन्होंने माताजी व संघस्थ ब्रह्मचारिणियों की अनुपम सेवा की है। श्री उम्मेदमलजी काला का नाम मैं नहीं भूल सकता जिन्होंने ६ मास से अपना खुदका धंधा छोडकर हर प्रकार से संघ की सेवा में ही भाग नहीं बटाया बल्कि हम लोगों की तथा बाहर से पधारे हुये समस्त यात्री महानुभावों की तन, मन, धन से संभाल करके एक आदर्श कार्य-तत्पर सज्जन सिद्ध हुये। कार्य में तुरन्त निर्णय करने की शक्ति तथा उसको तत्काल पूर्ण करने की भावना आप में अद्भुत है, इस वर्षायोग की सफलता में इनका पूरा हाथ रहा है।

यहां की समाज द्वारा अन्य खर्च तो किये ही गये साथ ही परमात्म प्रकाश व स्वयंभूस्तोत्र की भाषा टीका स्व० श्री ब्र० शीतलप्रसादजी द्वारा कृत ग्रंथ का प्रकाशन करके अखिल भारतवर्षीय जैन समाज की संस्कृति के अभिवर्धन के कार्य में सहयोग दिया गया।

हमने अपनी ओर से कुछ नहीं लिखकर इन दोनों ग्रंथों के भावों को ज्यों का त्यों केवल शब्द—शुद्धि करके प्रकाशित कराया है। अतः इस कार्य का श्रेय हमें केवल गुरु–आज्ञा पालन मात्र ही है।

ये दोनों ही ग्रंथ महान् जैन संस्कृति के रक्षण करने वाले आर्षप्रणीत हैं। केवल अध्यात्मरस से ही श्रावकों को लाभ नहीं पहुंच सकता; समंतभद्राचार्य विरचित यह अनुपम स्तोत्र उनकी मस्तिष्क शक्ति को भी जागृत रक्खेगा। इनका स्वाध्याय करके आप अन्य बालकों को भी मौखिक कण्ठस्थ करादेंगे तो यह जैन धर्मकी बडी सेवा होगी। महाराज की असीम कृपा से इस महंगाई के युग में भी इस विशाल ग्रंथ के निःशुल्क वितरण के उपलक्ष्य में यहां की समाज धन्यवाद के योग्य है। आज के युग में भौतिक वांछाओं की पूर्ति के लिये तो लाखों रुपये खर्च किये जाते हैं किन्तु ऐसे शुभ कार्य में खर्च करना फिजूलखर्च समझते हैं, यह मिथ्याधारणा है। सो इस ओर ध्यान देकर पाठशाला व शास्त्र दान में उपयोगी खर्च करने का सभी भाई प्रयत्न करेंगे ऐसी आशा है। इस युग में अन्य नये मन्दिरादि के निर्माण की अपेक्षा भी उनके संरक्षण सम्बन्धी कार्यों में जीवन डालने की अधिक आवश्यकता है। आचार्यों की कृति के अमृत का आस्वादन कर हम भौतिक चाकचिक्य से दूर रह सकें, यही हमारी मंगल कामना है। अधिक क्या कहें, हमने परमात्म प्रकाश मूल ग्रंथ के तथा संस्कृत टीका के आशय में कहीं कम ज्यादा नहीं किया है, केवल जो प्रस्तावना अंग्रेजी में थी वह हम लोगों के किसी विशेष उपयोग में नहीं आती थी तथा संस्कृत भी हर एक के समझ में नहीं आती थी उसकी सबकी छपाई में खर्चा भी विशेष लगता था, यह सारी बातें सोचकर इस महान् ग्रंथ का 'लघु परमात्म प्रकाश' नाम दिया है। इस विषय में आलोचनात्मक दृष्टिकोण नहीं रख कर इस ग्रंथ का स्वाध्याय करके महान् पुण्य संचय करें, ज्ञान व वैराग्य को बढावें, इसी में कल्याण है। आलोचना करने में हानि ही हानि है, लाभ कुछ भी नहीं है।

विज्ञेष्वलम्

विनीत :

पं० विद्याकुमार सेठी
न्याय-काव्य-तीर्थ
प्रधानाध्यापक
राजमान्य दि० जैन विद्यालय कुचामन सिटी

# इस ग्रन्थ के प्रकाशन में आर्थिक सहयोग प्रदाता

श्री मिश्रीलालजी काला, कुकनवाली श्री मदनलालजी सेठी, कुकनवाली



आपने ४०००) रु. प्रदान किया है।



आपने १००१) रु० प्रदान किया



स्व. श्री भँवरलालजी काला



आपके सुपुत्र श्री प्रकाशचन्दजी ने ४०००) रु० प्रदान किया है।





स्व. श्री सुरजमलजी बड़जात्या





श्री आसूलालजी एवं श्री उम्मेदमलजी काला, कुकनवाली
( आपने १००१) रु० प्रदान किया )



आपकी स्मृति में आपके सुपुत्र श्री गंभीरमलजी ने १००१) रु० प्रदान किया है।

# प्रस्तावना

प्रस्तुत ग्रंथ परमात्म प्रकाश ( परमप्पयासु ) सागार एवं अनागारों में अति प्रसिद्धि को प्राप्त है। ग्रंथ कर्त्ता जोइन्दुदेव ( योगीन्द्र देव ) महान् अध्यात्मवेत्ता, स्व-ख्याति पूजा से अति निस्पृह साधु थे। इनकी पांच और रचनाओं की चर्चा एवं नाम अन्यान्य ग्रंथों में पाये जाते हैं। इनका समय ईसा की छटी शताब्दी है। ग्रंथ कर्त्ता का मुख्य उद्देश्य जन्म मरण के दुःखों से दुखी भट्ट प्रभाकर, जो इनका ही शिष्य था—के लिये—वैराग्य एवं अध्यात्म में रुचि उत्पन्न करने का है। प्रायः सभी प्राणी भव-भोगों, इष्ट-वियोग, अनिष्ट-संयोगज दुःखों से दुखी एवं विकल पाये जाते हैं। उन सभी कल्याणेच्छु भव्य जीवों के लिये यह ग्रंथराज उनके आत्म—कल्याण में सर्वोपयोगी है। वैसे सभी जीव जो आस्तिक हैं उन सब को यह ग्रंथ प्रिय होगा। कारण यह साम्प्रदायिकता से रहित रचना है।

विवरण—अध्यात्म वेत्ता श्री योगीन्दु देव ने प्रथम ही मंगलाचरण सात (७) दोहों में किया है। फिर तीन दोहों में शिष्य प्रभाकर भट्ट की विनती का वर्णन है कि "चतुर्गति-दुःखैः तप्तानां चतुर्गति-दुःख-विनाशकरः यः कश्चित् परमात्मा तमपि प्रसादेन कथय"। हे स्वामी चारों गतियों के दुःखों से तप्त हम जीवों को चारों गतियों के दुःखों के नाश करने वाला जो चिदानंद परमात्मा है उसका स्वरूप कृपा कर कहें। इस प्रश्न पर परमात्म प्रकाश की अपभ्रंश भाषा जो इस समय बोलचाल में थी, रचना प्रगट हुयी। इस प्रकार ११ से १५ तक दोहों में त्रिविध आत्मा का वर्णन है। और १० दोहों में विकल परमात्मा का वर्णन है। पश्चात् २४ दोहों में सकल परमात्मा का वर्णन है। फिर ६ दोहों में जीव स्व शरीर प्रमाण एवं अन्यवादियों के एकान्त का निराकरण है। आगे मिथ्यात्व से जीव की हानि एवं सम्यक् दृष्टि ( निश्चय ) कर्म, गुण, पर्याय, द्रव्य तथा शुद्धात्मा, शुद्ध परिणाम आदि का सूक्ष्म विवेचन है। इस प्रकार इस प्रथम अधिकार में १२६ दोहे हैं।

द्वितीय महाधिकार में १० दोहों में मुक्ति का स्वरूप फल एवं निर्विकल्प दशा का वर्णन किया है। पश्चात् १९ दोहों में निश्चय मोक्षमार्ग, व्यवहार मोक्षमार्ग का

हृदयग्राही कथन किया है। फिर ८ दोहों में भेद रहित सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र का वर्णन है; और १४ दोहों में जीवों के समभावों का हृदयांकित भाषा में वर्णन है। पश्चात् १४ ही दोहों में पाप-पुण्यकी समानता, कर्म-बंधन एवं दशा का वर्णन है। ४१ दोहों में उपयोग पर प्रकाश डाला है। शुद्धोपयोग की दशा, स्वरूप, स्थिति, फल का वर्णन है। और अंत में परम समाधि का प्रभावोत्पादक कथन पाया जाता है। इस प्रकार द्वितीय अधिकार में ११६ दोहे और तीसरे महाधिकार में १०७ दोहे हैं।

प्रिय पाठकों! अब आपको परमात्म प्रकाश की ज्ञानगंगा में २-४ डुबकी लगाने का अवसर देते हैं। यथा—

एक स्थल पर योगीन्दु देव कहते हैं— संसार-शरीर-भोग-निर्विण्णो भूत्वा यः शुद्धात्मानं ध्यायति तस्य संसार—बल्ली नश्यतीति।' अर्थ—जो संसार-शरीर-भोगों से विरक्त मन होकर आत्मा शुद्धात्मा का ध्यान करता है वह संसार रूपी बेल का नाश कर देता है, अर्थात् कर्म बंधन से छूट जाता है।

कितने मर्म की भीतरी तह खोली है। जबकि ध्यान तो अनेक जीव करते हैं पर अंतरंग संयम, अंतरंग विरक्तता कषाय प्रभाव से मुक्त हो जो शुद्ध निरजन आत्मा का चिंतवन करता है वह शुद्ध निरंजन ही हो जाता है। वास्तव में इस जीव ने बाह्य-संयम (दिगम्बर मुद्रा तक) को अनंत बार धारण किया है। पर अंतरंग विरक्त न हो सका, अभ्यंतर में परिग्रह से, मोह से नाता लगा रहा। फलतः कर्म बेल न कट सकी, यह भेद की बात है जिसका गुरुमंत्र है कि "संसार-शरीर-भोग-निर्विण्णो भूत्वा" अगर जीव एक बार भी इस मंत्र द्वारा आगे बढ़े, तो बढ़ते २ प्राप्त विशुद्ध परिणाम मोक्ष-प्राप्त कराने में पूर्णतया सहायक होंगे। एक स्थल पर श्री योगीन्दु देव कहते हैं।

सागार विरणागार, कुवि जो अप्पाणिवसेहि।
सोलह पावहि सिद्धि सुह जिरणवर एम भणेई॥

अर्थ—गृहस्थ हो या मुनि जो निज आत्मा में निवास करता है वह शीघ्र ही सिद्धि सुख को पाता है। देखिये कितना स्पष्ट सुलभ तत्त्व-दर्शन है।

यह ग्रंथ अपभ्रंश भाषा का सबसे अधिक प्राचीन एवं महत्वपूर्ण ग्रंथ है। मुमुक्षु गणों के लिये यह रचना उनके हृदय का हार ही है। ऐसा भाव स्वाध्याय के बाद प्रगट

होता है। प्रभाकर भट्ट के प्रश्नों के उत्तर स्वरूप ग्रंथ तीन विभाग में पूर्ण किया गया है। द्वितीय महाधिकार में प्रभाकर भट्ट के प्रश्न पर योगीन्दुदेव ने मोक्ष, मोक्ष का कारण मोक्षफल इन तीन प्रश्नों पर व्याख्यान रचना बद्ध की है। यथा–

तिहुयणि जीवहँ अत्थ णवि सोक्खहँ कारणु कोई।
मुक्खु मुए विणु एक्कु पर तेणवि चिंतहि सोई ॥ ९ ॥

अर्थ—तीनों लोकों में जीवों को मोक्ष के सिवाय कोई भी वस्तु सुख का कारण नहीं है। एक मोक्ष ही सुख का कारण है। इसलिये तू नियम से एक मोक्ष का ही चिंतवन कर। जिसे महामुनि भी चिंतवन करते हैं।

पाठकों! देखिये कर्माष्ट नाशकर मोक्षप्राप्त करने का कितना सुलभ सरल हृदयग्राही चंद शब्दों में फार्मूला बतलाया गया है—

"कि कर्मबद्ध जीव कर्म मुक्त अवस्था के चिंतवन से मुक्त हो सकता है।" इस सरल और सुलभ फार्मूले को जो भी स्वाध्यायी भव्य जीव, मुमुक्षु प्राणी, ग्रहण करेगा आनंद से प्लावित हो उठेगा। इस प्रकार के सरल हृदयस्पर्शी कथन से ग्रंथ भरा पड़ा है। ऐसा यह ग्रंथ कुल ३४५ दोहों में "परमात्म प्रकाश" का व्याख्यान पूर्ण हुवा है। संसार की प्रत्येक वस्तु को स्व से भिन्न देखने एवं पृथकत्व अनुभवन करने का उपदेश दिया है। आप रसास्वादन कर आनंद वर्द्धन करें। वास्तव में जैन धर्म एक तपस्या प्रधान धर्म है जहां आत्मध्यान, आत्ममनन को विशेष महत्व दिया गया है। शुद्धभाव न बन पाने पर जीव शुभभाव पर आता है तब नाना प्रकार के शुभ भावों से जीव आलोड़ित होता है। तब भक्ति मार्ग में आता हुवा तीर्थ वंदना, पूजा, जाप्य विधान, महोत्सव आदि में सम्मिलित होता है।

इस प्रकार प्रस्तुत ग्रंथ परमात्मप्रकाश, एवं श्री स्वयंभूस्तोत्र ब्र. शीतलप्रसादजी कृत भाषाटीका सहित एकही जिल्दमें पठन पाठन मनन धारण हेतु आपके हाथों में प्रस्तुत है। इसके प्रकाशन में कुकनवाली दि० जैन समाज ने उदारता से सहयोग दिया है। अतएव वे धन्यवाद के पात्र हैं। इत्यलम्, शुभं भूयात्।

भवदीय—
परमेष्ठी चरण चंचरीक
(डा० यतीन्द्रकुमार जैन शास्त्री)
२५/२ गांधी नगर, आगरा (उ.प्र.)

॥ श्री वीतरागाय नमः ॥

मंगलं भगवान् वीरो, मंगलं गौतमो गणी ।
मंगलं कुन्दकुन्दाद्यो, जैन—धर्मोस्तु मंगलं ॥१॥

भव्य जीवो ! आपने परमात्म प्रकाश में श्री योगीन्दु देव की वाणी जो अध्यात्म रूप रचना है—उसे पढ़ी और निश्चय ही उसका मनन किया होगा। यह आत्मा इस शरीर के माध्यम से ही तपश्चरण करता है; इसी के माध्यम से अभीक्ष्ण—ज्ञानोपयोग—रत रहता है। त्याग और व्रत का माध्यम भी यह औदरिक शरीर ही है। भव्य जीवों की चेतनवृत्ति विषय से विषयान्तर होकर भी धर्म स्वरूप एवं चतुः अनुयोगों में भ्रमण करती है। इतस्ततः भटकता मन एक विषयपर उत्तम संहननधारियों के भी अंतमुहूर्त्त ही ठहर पाता है फिर उसे अन्य विषय पर लगाना पड़ता है। परमात्म—प्रकाश भव्य जीवों को प्राण से भी अधिक प्रिय है। इस शास्त्र के मनन, पठन, श्रवण करते रहने से वैराग्य, त्याग, स्वपर—विवेक, परिणामों की विशुद्धि, एवं संवेग का वर्द्धन होता है आत्म-शक्ति का जागरण होता है। अपनी आत्मा की स्थिति, शक्ति सम्पन्नता देख समझकर यह प्राणी स्वयं चकित होता है, सम्यक्त्व भी प्रगाढ़ता को प्राप्त होता है। परमात्म—प्रकाश की शैली भव्य जीव की शुभ परिणति को उठाकर शुद्ध परिणति में लाने का अथक प्रयास है। इस अध्यात्म गंगा में निमज्जन उन्मज्जन करने के बाद स्वभावतः मानव मन भक्ति एवं अन्यान्य विषयों की जानकारी की ओर झुकता है, उन्हें चाहता है।

अतः अब अध्यात्म—प्रेमी, स्वाध्यायी, भव्यजीव, कलिकाल-सर्वज्ञ, महावादी श्री १०८ आचार्य समंतभद्र स्वामी रचित स्वयंभू स्तोत्र जो निश्चय, व्यवहार, अनेकान्त, निमित्त—नैमित्तिक एवं उनके निराकरणरूप मुक्ति प्राप्ति का वर्णन, एकान्त मत का निराकरण करता है। चतुर्विंशति भगवान् की भक्ति गुणगान रूप स्तुति के सहारे भव्य जीवों के मन पर ऐसे उतरती है जैसे शरद पूर्णिमा के चन्द्र की चाँदनी संसार को अपने अमृत किरणों से जन-मन एवं समस्त वनस्पति औषधियों पर उतर कर उनका अमृतीकरण

कर देती है। उसी प्रकार भव्य हृदयों में उपयोग को कषायों से हटा कर शीतल कर निर्मलीकरण करते हुए ज्ञानोपयोग का अमृतीकरण कर देती है। देखिये, आइये, आचार्य समंतभद्र की वाणी गंगा में अमृत कणों का स्पर्श करिये—यथा—

शतह्रदोन्मेष-चलं हि सौख्यं, तृष्णाऽऽमयाऽप्यायन-मात्रहेतुः।
तृष्णाभिवृद्धिश्च तपत्यजस्रं तापस्तदा यासयतीत्यवादीः ॥१३॥

संसार का सुख इन्द्रिय जनित है जो बिजली की झलक के समान चंचल है; और संसार सुख मृग तृष्णावत् है। इस तृष्णा रोग के बढाने में अर्थात् संतापित करने में संसार संलग्न है, सो तू—संसार को ही छोड़ अर्थात् स्व के अतिरिक्त सब को त्याग; ऐसा आपका उपदेश है।

देखिये यहां मात्र सूक्ष्म वस्तु तृष्णा भाव को पकड़ा है जिसके उदर में तीन लोक समाया हुवा है। मात्र तृष्णा त्याग से तीनलोक का परिग्रह स्वतः ही छूट जायेगा। क्या शैली है? सरलता से स्तुति के माध्यम से ही भाव मन को दृढ किया जारहा है इस प्रकार यह स्तुति शास्त्र रूप जिनेन्द्र मत का सरलता से दिग्दर्शन कराने वाला है।

हे भव्य जनों! इस स्वयम्भू शास्त्र को स्तुति ही नहीं अपनी आत्मा की सिद्धि में महानिमित्त मान कर कंठ में धारण करो। अर्थात् मुखाग्र सार्थ (अर्थ सहित) याद कर लो। नित्य प्रातः उषा काल में पाठ करो आपको शीघ्र ही मोक्षमार्ग मिल जायेगा। अनंत भ्रमण से आत्मा मुक्त होकर अचल, अविनाशी महापद को प्राप्त करेगी। इसमें संदेह नहीं। आप सबके '—कर्म क्षय' हों। इत्यलम्।

मुनि विवेक सागर



श्री नेमिनाथ दिगम्बर जैन मन्दिर कुकनवाली



श्री शांतिनाथ दिगम्बर जैन मन्दिर कुकनवाली

卐 श्री परमात्मने नमः 卐



श्रीमद्योगीन्दुदेव विरचित

# -: लघुपरमात्मप्रकाश :-

टीकाकार का मंगलाचरण

चिदानन्दैकरूपाय, जिनाय परमात्मने ।
परमात्मप्रकाशाय, नित्यं सिद्धात्मने नमः ।।

दोहा—

चिदानंद चिद्रूपजो, निजपरमातम देव ।
सिद्धरूप सुविसुद्धजो, नमों ताहि करि सेव ।।१।।

परमातम निजवस्तु जो, गुण अनंतमय शुद्ध ।
ताहि प्रकाशनके निमित्त, बंदू देव प्रबुद्ध ।।२।।

अवतरणिका "चिदानंद" इत्यादि श्लोकका अर्थ—

श्री जिनेश्वरदेव शुद्ध परमात्मा, आनंदरूप चिदानन्द चिद्रूप है, उनके लि मेरा सदा काल नमस्कार होवे, किसलिये ? परमात्माके स्वरूपके प्रकाशनके लिये कैसे हैं वे भगवान् ? शुद्ध परमात्म स्वरूपके प्रकाशक हैं, अर्थात् निज और पर सब स्वरूपको प्रकाशते हैं । फिर कैसे हैं "सिद्धात्मने" जिनका आत्मा कृतकृत्य है । सारां यह है कि नमस्कार करने योग्य परमात्मा ही है, इसलिये परमात्माको नमस्कार क परमात्म प्रकाश नामा ग्रंथका व्याख्यान करता हूं ।

## मंगलाचरण (मुनि विवेकसागरजी महाराजकी तरफ से)

**मंगलं भगवान् वीरो, मंगलं गौतमो गणी।**
**मंगलं कुन्दकुन्दाद्यो, जैन धर्मोऽस्तु मंगलं ॥१॥**

मैं (विवेकसागर ने) ब्रह्मदेवकृत संस्कृत टीकाके पं० दौलतरामजी कृत हिन्दी अर्थका २-३ बार ध्यानपूर्वक स्वाध्याय किया, मुझे यह अनुवाद बहुत ही अच्छा लगा और मैंने सोचा कि यदि यह संस्कृत टीका रहित केवल अविकल भाषानुवाद सहित प्रकाशित कर निःशुल्क वितरण किया जा सके तो भव्य जीवोंका बड़ा कल्याण हो। निश्चयव्यवहार की जटिल समस्या सरल भाषामें सबके हृदयंगत हो और मोक्ष-मार्गमें हम सब उत्साहपूर्वक प्रवृत्ति करें, अतः सर्व प्रथम देवाधिदेव श्री १००८ श्री वीर भगवान्को व चार ज्ञानके धारी श्रुत केवली गणधर श्री गौतमस्वामी को एवं इस युगके अध्यातमवादियोंके सर्वशिरोमणि आचार्य श्री १०८ श्री कुन्दकुन्द स्वामी आदि महर्षिको सिद्धभक्ति पूर्वक, त्रिधा नमोस्तु पूर्वक महा मंगल रूपमें स्मरण कर उन्हींके वचनरूप जिन धर्मको इस लोकमें तथा परलोकमें ही महान् हितकर समझ कर इस सत्कार्य में प्रेरित हो रहा हूं। इस समीचीन कृतिको लघु परमात्मप्रकाशके नामसे, प्रकाशित करने की प्रेरणा दे रहा हूं। यह मंगलरूप वचनोंसे स्थायी परमानंद देनेवाली आचार्योंकी देन हम सबका कल्याण करे। यदि संभव हो सका तो इन्हीं की दूसरी कृति योगसार व अन्य आर्षमार्गानुयायी आचार्यों की मूल कृति भी हिन्दी अनुवाद सहित इसी ग्रंथके साथ प्रकाशित करवा कर जिनवाणी का लाभ सर्व साधारण को हो सके ऐसी भावना करता हूं।

# -: लघुपरमात्मप्रकाश :-

जे जाया झाणग्गियएँ कम्म-कलंक डहेवि ।
णिच्च-णिरंजण-णाण-मय ते परमप्प णवेवि ॥१॥

ये जाता ध्यानाग्निना कर्मकलङ्कान् दग्ध्वा ।
नित्यनिरञ्जनज्ञानमयास्तान् परमात्मनः नत्वा ॥१॥

(ये) जो भगवान् (ध्यानाग्निना) ध्यानरूपी अग्निसे (कर्मकलङ्कान्) पहले कर्मरूपी मैलों को (दग्ध्वा) भस्म करके (नित्यनिरञ्जनज्ञानमयाः जाताः) नित्य, निरंजन और ज्ञानमयी सिद्ध परमात्मा हुए हैं, (तान्) उन (परमात्मनः) सिद्धोंको (नत्वा) नमस्कार करके मैं परमात्मप्रकाशका व्याख्यान करता हूं । यह संक्षेप व्याख्यान किया । इसके बाद **विशेष व्याख्यान** करते हैं—जैसे मेघ-पटलसे बाहर निकली हुई सूर्यकी किरणोंकी प्रभा प्रबल होती है, उसी तरह कर्मरूप मेघसमूहके विलय होनेपर अत्यंत निर्मल केवलज्ञानादि अनंतचतुष्टयकी प्रगटतास्वरूप परमात्मा परिणत हुए हैं । अनन्तचतुष्टय अर्थात् अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तसुख, अनंतवीर्य, ये अनन्तचतुष्टय सब प्रकार अंगीकार करने योग्य हैं, तथा लोकालोकके प्रकाशनको समर्थ हैं । जब सिद्धपरमेष्ठी अनंतचतुष्टयरूप परिणमे, तब कार्य-समयसार हुए । अन्तरात्म अवस्थामें कारण-समयसार थे । जब कार्यसमयसार हुए तब सिद्धपर्याय परिणतिकी प्रगटता रूपकर शुद्ध परमात्मा हुए । जैसे सोना अन्य धातुके मिलापसे रहित हुआ, अपने सोलहबानरूप प्रगट होता है, उसी तरह कर्म-कलंक रहित सिद्धपर्यायरूप परिणमे । तथा **पंचास्तिकाय** ग्रन्थमें भी कहा है—जो पर्यायार्थिकनयकर 'अभूदपुव्वो हवदि सिद्धो' अर्थात् जो पहले सिद्धपर्याय कभी नहीं पाई थी, वह कर्म-कलंकके विनाशसे पाई । यह पर्यायार्थिकनयकी मुख्यतासे कथन है, और द्रव्यार्थिकनयकर शक्तिकी अपेक्षा यह जीव सदा ही शुद्ध बुद्ध (ज्ञान) स्वभाव तिष्ठता है । जैसे धातु पाषाणके मेलमें भी शक्तिरूप सुवर्ण मौजूद ही है, क्योंकि सुवर्ण-शक्ति सुवर्णमें सदा ही रहती है, जब परवस्तुका संयोग दूर हो जाता है, तब वह व्यक्तिरूप होता है । सारांश यह है कि

शक्तिरूप तो पहले ही था, लेकिन व्यक्तिरूप सिद्धपर्याय पाने से हुआ। शुद्ध द्रव्यार्थिक-नयकर सभी जीव सदा शुद्ध ही हैं। ऐसा ही द्रव्यसंग्रह में कहा है, "सव्वे सुद्धाहु सुद्धणया" अर्थात् शुद्ध नयकर सभी जीव शक्तिरूप शुद्ध हैं और पर्यायार्थिकनयसे व्यक्तिकर शुद्ध हुए। किस कारणसे ? ध्यानाग्निना अर्थात् ध्यानरूपी अग्निकर कर्म-रूपी कलंकोंको भस्म किया, तब सिद्ध परमात्मा हुए। वह ध्यान कौनसा है ? आगमकी अपेक्षा तो वीतराग निर्विकल्प शुक्लध्यान है और अध्यात्मकी अपेक्षा वीत-राग निर्विकल्प रूपातीत ध्यान है। तथा दूसरी जगह भी कहा है—"पदस्थं" इत्यादि, उसका अर्थ यह है, कि णमोकारमंत्र आदिका जो ध्यान है, वह पदस्थ कहलाता है, पिंड (शरीर) में ठहरा हुआ जो निज आत्मा है, उसका चिंतवन वह पिंडस्थ है, सर्व चिद्रूप (सकल परमात्मा) जो अरहन्तदेव उनका ध्यान वह रूपस्थ है, और निरंजन (सिद्धभगवान्) का ध्यान रूपातीत कहा जाता है। वस्तुके स्वभावसे विचारा जावे, तो शुद्ध आत्माका सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्ररूप अभेद रत्नत्रयमई जो निर्विकल्प समाधि है, उससे उत्पन्न हुआ वीतराग परमानंद समरसी भाव सुखरसका आस्वाद वही जिसका स्वरूप है, ऐसा ध्यानका लक्षण जानना चाहिए। इसी ध्यानके प्रभावसे कर्मरूपी मैल वही हुआ कलंक, उनको भस्मकर सिद्ध हुए। कर्म-कलंक अर्थात् द्रव्यकर्म भावकर्म इनमेंसे जो पुद्गलपिंडरूप ज्ञानावरणादि आठ कर्म वे द्रव्यकर्म हैं, और रागादिक संकल्प-विकल्प परिणाम भावकर्म कहे जाते हैं। यहां भावकर्मका दहन अशुद्ध निश्चयनयकर हुआ, तथा द्रव्यकर्मका दहन असद्भूत अनुपचरितव्यवहारनयकर हुआ और शुद्ध निश्चयकर तो जीवके बंध मोक्ष दोनों ही नहीं है। इसप्रकार कर्म-रूपमलोंको भस्मकर जो भगवान् हुए, वे कैसे हैं ? वे भगवान् सिद्धपरमेष्ठी नित्य निरंजन ज्ञानमई हैं। यहांपर नित्य जो विशेषण किया है, वह एकान्तवादी बौद्ध जो कि आत्माको नित्य नहीं मानता क्षणिक मानता है, उसके समझानेके लिये है। द्रव्या-र्थिकनयकर आत्माको नित्य कहा है, टंकोत्कीर्ण अर्थात् टाँकीकासा घड्या सुघट ज्ञायक एकस्वभाव परम द्रव्य है। ऐसा निश्चय करानेके लिये नित्यपनेका निरूपण किया है। इसके बाद निरंजनपनेका कथन करते हैं। जो नैयायिकमती हैं वे ऐसा कहते हैं "सौ कल्पकाल चले जानेपर जगत् शून्य हो जाता है और सब जीव उस समय मुक्त हो जाते हैं तब सदाशिवको जगत्के करनेकी चिंता होती है। उसके बाद जो मुक्त हुए थे, उन सबके कर्मरूप अंजनका संयोग करके संसारमें पुनः डाल देता है",

ऐसी नैयायिकोंके श्रद्धा है । उनके सम्बोधनेके लिये निरंजनपनेका वर्णन किया कि भावकर्म-द्रव्यकर्म-नोकर्मरूप अंजनका संसर्ग सिद्धोंके कभी नहीं होता । इसीलिये सिद्धोंको निरंजन ऐसा विशेषण कहा है । अब सांख्यमती कहते हैं—"जैसे सोनेकी अवस्थामें सोते हुए पुरुषको बाह्य पदार्थोंका ज्ञान नहीं होता, वैसे ही मुक्तिजीवोंको बाह्य पदार्थोंका ज्ञान नहीं होता है ।" ऐसे जो सिद्धदशामें ज्ञानका अभाव मानते हैं, उनके प्रतिबोध करनेके लिये तीन जगत् तीनकालवर्ती सब पदार्थोंका एक समयमें ही जानना है, अर्थात् जिसमें समस्त लोकालोकके जाननेकी शक्ति है, ऐसे ज्ञायकतारूप केवलज्ञानके स्थापन करनेके लिये सिद्धोंका ज्ञानमय विशेषण किया । वे भगवान् नित्य हैं, निरंजन हैं, और ज्ञानमय हैं, ऐसे सिद्धपरमात्माओंको नमस्कार करके ग्रन्थका व्याख्यान करता हूँ । यह नमस्कार शब्दरूप वचन द्रव्यनमस्कार है और केवलज्ञानादि अनंत गुणस्मरणरूप भावनमस्कार कहा जाता है । यह द्रव्य-भावरूप नमस्कार व्यवहारनयकर साधक-दशामें कहा है, शुद्धनिश्चयनयकर वंद्य-वंदक भाव नहीं है । ऐसे पदखंडनारूप शब्दार्थ कहा और नयविभागरूप कथनकर नयार्थ भी कहा, तथा बौद्ध, नैयायिक, सांख्यादि मतके कथन करनेसे मतार्थ कहा, इस प्रकार अनंतगुणात्मक सिद्ध-परमेष्ठी संसारसे मुक्त हुए हैं, यह सिद्धान्तका अर्थ प्रसिद्ध ही है, और निरंजन ज्ञान-मई परमात्माद्रव्य आदरने योग्य है, उपादेय है, यह भावार्थ है, इसी तरह शब्द नय, मत, आगम, भावार्थ व्याख्यानके अवसरपर सब जगह जान लेना ॥१॥

अथ संसारसमुद्रोत्तरणोपायभूतं वीतरागनिर्विकल्पसमाधिपोतं समारुह्य ये शिवमय-निरुपमज्ञानमया भविष्यन्त्यग्रे तानहं नमस्करोमीत्यभिप्रायं मनसि धृत्वा ग्रन्थकारः सूत्रमाह, इत्यनेन क्रमेण पातनिकास्वरूपं सर्वत्र ज्ञातव्यम्—

ते वंदउँ सिरि-सिद्ध-गण होसहिं जे वि अणंत ।
सिवमय-णिरुवम-णाणमय परम-समाहि भजंत ॥२॥

तान् वन्दे श्रीसिद्धगणान् भविष्यन्ति येऽपि अनन्ताः ।
शिवमयनिरुपमज्ञानमयाः परमसमाधिं भजन्तः ॥२॥

अब संसार-समुद्रके तरनेका उपाय जो वीतराग निर्विकल्प समाधिरूप जहाज है, उसपर चढ़के जो आगामी कालमें कल्याणमय अनुपम ज्ञानमई होंगे,

उनको मैं नमस्कार करता हूँ—('अहं') मैं (तान्) उन (सिद्धगणान्) सिद्धसमूहोंको (वन्दे) नमस्कार करता हूँ, (येऽपि) जो (अनन्ताः) आगामीकालमें अनंत (भविष्यन्ति) होंगे। कैसे होंगे ? (शिवमयनिरुपमज्ञानमया) परमकल्याणमय, अनुपम और ज्ञानमय होंगे। क्या करते हुए ? (परमसमाधिं) रागादि विकल्प रहित जो परम-समाधि उसको (भजन्तः) सेवते हुए। अब विशेष कहते हैं—जो सिद्ध होवेंगे, उनकी मैं वन्दता हूँ। कैसे होंगे, आगामी कालमें सिद्ध, केवलज्ञानादि मोक्षलक्ष्मी सहित और सम्यक्त्वादि आठ गुणों सहित अनंत होंगे। क्या करके सिद्ध होंगे ? वीतराग सर्वज्ञ-देवकर प्ररूपित मार्गकर दुर्लभ ज्ञानको पाके राजा श्रेणिक आदिकके जीव सिद्ध होंगे। पुनः कैसे होंगे ? शिव अर्थात् निज शुद्धात्माकी भावना, उसकर उपजा जो वीतराग परमानन्द सुख, उस स्वरूप होंगे, समस्त उपमा रहित अनुपम होंगे, और केवलज्ञानमई होंगे। क्या करते हुए ऐसे होंगे ? निर्मल ज्ञान दर्शनस्वभाव जो शुद्धात्मा है, उसके यथार्थ श्रद्धान-ज्ञान-आचरणरूप अमोलिक रत्नत्रयकर पूर्ण और मिथ्यात्व विषय कषायादिरूप समस्त विभावरूप जलके प्रवेशसे रहित शुद्धात्माकी भावनासे उत्पन्न हुआ जो सहजानंदरूप सुखामृत, उससे विपरीत जो नारकादि दुःख वे ही हुए क्षारजल, उनकर पूर्ण इस संसाररूपी समुद्रके तरनेका उपाय जो परमसमाधिरूप जहाज उसको सेवते हुए, उसके आधारसे चलते हुए, अनंत सिद्ध होंगे। इस व्याख्यानका यह भावार्थ हुआ, कि जो शिवमय अनुपम ज्ञानमय शुद्धात्मस्वरूप है वही उपादेय है ॥२॥

अथानन्तरं परमसमाध्यग्निना कर्मेन्धनहोमं कुर्वाणान् वर्तमानान् सिद्धानहं नमस्करोमि—

**ते हउँ वंदउँ सिद्ध-गण अच्छहिं जे वि हवंत।**
**परम-समाहि-महग्गिएँ कम्मिंधणइँ हुणंत ॥३॥**

तान् अहं वन्दे सिद्धगणान् तिष्ठन्ति येऽपि भवन्तः।
परमसमाधिमहाग्निना कर्मेन्धनानि जुह्वन्तः ॥३॥

आगे परमसमाधिरूप अग्निसे कर्मरूप ईंधनका होम करते हुए वर्तमान-कालमें महाविदेहक्षेत्रमें सीमंधरस्वामी आदि तिष्ठते हैं, उनको नमस्कार करता हूँ—(अहं) मैं (तान्) उन (सिद्धगणान्) सिद्ध समूहोंको (वन्दे) नमस्कार करता

हैं (येऽपि) जो (भवन्तः तिष्ठन्ति) वर्तमान समयमें विराज रहे हैं। क्या करते हुए? (परमसमाधिमहाग्निना) परमसमाधिरूप महा अग्निकर (कर्मेन्धनानि) कर्मरूप ईंधनको (जुह्वन्तः) भस्म करते हुए। अब विशेष व्याख्यान है—उन सिद्धोंको मैं वीतराग निर्विकल्पस्वसंवेदन ज्ञानरूप परमार्थ सिद्धभक्तिकर नमस्कार करता हूं। कैसे हैं वे? अब वर्तमान समयमें पंच महाविदेहक्षेत्रोंमें श्रीसीमंधरस्वामी आदि विराजमान हैं। क्या करते हुए? वीतराग परमसामायिकचारित्रकी भावनाकर संयुक्त जो निर्दोष परमात्माका यथार्थ श्रद्धान–ज्ञान–आचरणरूप अभेद रत्नत्रय उस मई निर्विकल्प-समाधिरूपी अग्निमें कर्मरूप ईंधनको होम करते हुए तिष्ठ रहे हैं। इस कथनमें शुद्धात्मद्रव्यकी प्राप्तिका उपायभूत निर्विकल्प समाधि उपादेय (आदरने योग्य) है, यह भावार्थ हुआ ॥३॥

अथ स्वरूपं प्राप्यापि तेन सम्बन्धादनुज्ञानबलेन ये सिद्धा भूत्वा निर्वाणे वसन्ति तानहं वन्दे—

**ते पुणु वंदउँ सिद्ध-गण जे णिव्वाणि वसंति।**
**णाणिं तिहुयणि गरुया वि भव-सायरि ण पडंति ॥४॥**

तान् पुनः वन्दे सिद्धगणान् ये निर्वाणे वसन्ति।
ज्ञानेन त्रिभुवने गुरुका अपि भवसागरे न पतन्ति ॥४॥

आगे जो महामुनि होकर शुद्धात्मस्वरूपको पाके सम्यग्ज्ञानके बलसे कर्मोंका क्षयकर सिद्ध हुए निर्वाण में बस रहे हैं, उनको मैं वन्दता हूँ—(पुनः) फिर ('अहं') मैं (तान्) उन (सिद्धगणान्) सिद्धोंको (वन्दे) वंदता हूँ, (ये) जो (निर्वाणे) मोक्षमें (वसन्ति) तिष्ठ रहे हैं। कैसे हैं, वे (ज्ञानेन) ज्ञानसे (त्रिभुवने गुरुका अपि) तीनलोकमें गुरु हैं, तो भी (भवसागरे) संसार-समुद्रमें (न पतन्ति) नहीं पड़ते हैं॥ भावार्थ—जो भारी होता है, वह गुरुतर होता है, और जलमें डूब जाता है, वे भगवान् त्रैलोक्यमें गुरु हैं, परन्तु भव-सागरमें नहीं पड़ते हैं। उन सिद्धोंको मैं वंदता हूँ, जो तीर्थङ्कर परमदेव, तथा भरत, सगर, राघव, पांडवादिक पूर्वकालमें वीतरागनिर्विकल्प स्व-संवेदनज्ञानके बलसे निजशुद्धात्मस्वरूप पाके, कर्मोंका क्षयकर, परमसमाधानरूप निर्वाण-पदमें विराज रहे हैं उनको मेरा नमस्कार होवे यह सारांश हुआ ॥४॥

अत ऊर्ध्वं व्यवहारनिश्चयशुद्धात्मनो हि सिद्धास्तथापि निश्चयनयेन शुद्धात्मस्वरूपे तिष्ठन्तीति कथयति—

ते पुणु वंदउँ सिद्ध-गण जे अप्पाणि वसंत ।
लोयालोउ वि सयलु इहु अच्छहिं विमलु णियंत ॥५॥

तान् पुनर्वन्दे सिद्धगणान् ये आत्मनि वसन्तः ।
लोकालोकमपि सकलं इह तिष्ठन्ति विमलं पश्यन्तः ॥५॥

आगे यद्यपि वे सिद्ध परमात्मा व्यवहारनयकर लोकालोकको देखते हुए मोक्षमें तिष्ठ रहे हैं, लोकके शिखर ऊपर विराजते हैं, तो भी शुद्ध निश्चयनयकर अपने स्वरूप में ही स्थित हैं, उनको मैं नमस्कार करता हूँ।—(अहं) मैं (पुनः) फिर (तान्) उन (सिद्धगणान्) सिद्धोंके समूहको (वन्दे) वंदता हूं (ये) जो (आत्मनि वसन्तः) निश्चयनयकर अपने स्वरूपमें तिष्ठते हुए व्यवहारनयकर (सकलं) समस्त (लोकालोकं) लोक अलोकको (विमलं) संशय रहित (पश्यन्तः) प्रत्यक्ष देखते हुए (तिष्ठन्ति) ठहर रहे हैं।

**विशेष**—मैं कर्मोंके क्षयके निमित्त फिर उन सिद्धोंको नमस्कार करता हूं, जो निश्चयनयकर अपने स्वरूपमें स्थित हैं, और व्यवहारनयकर सब लोकालोकको निःसंदेहपनेसे प्रत्यक्ष देखते हैं, परन्तु पदार्थोंमें तन्मयी नहीं हैं, अपने स्वरूपमें तन्मयी हैं। जो परपदार्थोंमें तन्मयी हो, तो परके सुख दुःखसे आप सुखी दुःखी होवे, ऐसा उनमें कदाचित् नहीं है। व्यवहारनयकर स्थूलसूक्ष्म सबको केवलज्ञानकर प्रत्यक्ष निःसंदेह जानते हैं, किसी पदार्थसे राग द्वेष नहीं है। यदि रागके हेतुसे किसीको जानें, तो वे राग द्वेषमयी होवें, यह बड़ा दूषण है, इसलिये यह निश्चय हुआ कि निश्चयनयकर अपने स्वरूपमें निवास करते हैं परमें नहीं और अपनी ज्ञायकशक्तिकर सबको प्रत्यक्ष देखते हैं, जानते हैं। जो निश्चयकर अपने स्वरूपमें निवास कहा, इसलिये वह अपना स्वरूप ही आराधने योग्य है, यह भावार्थ हुआ ॥५॥

अथ निष्कलात्मानं सिद्धपरमेष्ठिनं नत्वेदानीं तस्य सिद्धस्वरूपस्य तत्प्राप्त्युपायस्य च प्रतिपादकं सकलात्मानं नमस्करोमि—

केवल-दंसण-णाणमय केवल-सुक्ख सहाय ।
जिणवर वंदउँ भत्तियए जेहिं पयासिय भाव ॥६॥

केवलदर्शनज्ञानमयान् केवलसुखस्वभावान् ।
जिनवरान् वन्दे भक्त्या यैः प्रकाशिता भावाः ॥६॥

आगे निरंजन, निराकार, निःशरीर सिद्धपरमेष्ठीको नमस्कार करता हूँ—(केवलदर्शनज्ञानमयाः) जो केवलदर्शन और केवलज्ञानमयी हैं, (केवलसुखस्वभावाः) तथा जिनका केवलसुख ही स्वभाव है और (यैः) जिन्होंने (भावाः) जीवादिक सकल पदार्थ (प्रकाशिताः) प्रकाशित किये, उनको मैं (भक्त्या) भक्तिसे (वंदे) नमस्कार करता हूँ।

विशेष—केवलज्ञानादि अनन्तचतुष्टयस्वरूप जो परमात्मतत्त्व है, उसके यथार्थ श्रद्धान, ज्ञान और अनुभव, इन स्वरूप अभेदरत्नत्रय वह जिनका स्वभाव है, और सुख-दुःख, जीवित-मरण, लाभ-अलाभ, शत्रु-मित्र, सबमें समान भाव होनेसे उत्पन्न हुई वीतरागनिर्विकल्प परमसमाधि उसके कहनेवाले जिनराजके उपदेशको पाकर अनन्तचतुष्टयरूप हुए, तथा जिन्होंने यथार्थ जीवादि पदार्थोंका स्वरूप प्रकाशित किया तथा जो कर्मका अभाव है वह वही केवलज्ञानादि अनन्तगुणरूप मोक्ष और जो शुद्धात्माका यथार्थ श्रद्धान-ज्ञान-आचरणरूप अभेदरत्नत्रय वही हुआ मोक्षमार्ग ऐसे मोक्ष और मोक्षमार्गको भी प्रगट किया, उनको मैं नमस्कार करता हूं। इस व्याख्यानमें अरहन्तदेवके केवलज्ञानादि गुणस्वरूप जो शुद्धात्मस्वरूप है, वही आराधने योग्य है, यह भावार्थ जानना ॥६॥

अथानन्तरं भेदाभेदरत्नत्रयाराधकानाचार्योपाध्यायसाधून्नमस्करोमि—

**जे परमप्पु णियंति मुणि परम-समाहि धरेवि ।**
**परमाणंदह कारणिण तिण्णि वि ते वि णवेवि ॥७॥**

ये परमात्मानं पश्यन्ति मुनयः परमसमाधिं धृत्वा ।
परमानन्दस्य कारणेन त्रीनपि तानपि नत्वा ॥७॥

आगे भेदाभेदरत्नत्रयके आराधक जो आचार्य, उपाध्याय और साधु हैं, उनको मैं नमस्कार करता हूँ—(ये मुनयः) जो मुनि (परमसमाधिं) परमसमाधिको (धृत्वा) धारण करके सम्यग्ज्ञानकर (परमात्मानं) परमात्माको (पश्यन्ति) देखते हैं। किसलिए (परमानंदस्य कारणेन) रागादि विकल्प रहित परमसमाधिसे उत्पन्न हुए परम सुखके

रसका अनुभव करनेके लिये ( **तान् अपि** ) उन (**त्रीन् अपि**) तीनों आचार्य, उपाध्याय, साधुओंको भी (**नत्वा**) मैं नमस्कार करके परमात्मप्रकाशका व्याख्यान करता हूं।

**विशेष**—अनुपचरित अर्थात् जो उपचरित नहीं है, इसीसे अनादि सम्बन्ध है, परन्तु असद्भूत (मिथ्या) है, ऐसा व्यवहारनयकर द्रव्यकर्म, नोकर्म का संबंध होता है, उससे रहित और अशुद्ध निश्चयनयकर रागादिका सम्बन्ध है, उससे तथा मति-ज्ञानादि विभावगुणके सम्बन्धसे रहित और नर-नारकादि चतुर्गतिरूप विभावपर्यायोंसे रहित ऐसा जो चिदानन्दचिद्रूप एक अखण्डस्वभाव शुद्धात्मतत्त्व है वही सत्य है। उसीको परमार्थरूप समयसार कहना चाहिये। वही सब प्रकार आराधने योग्य है। उससे जुदी जो परवस्तु है वह सब त्याज्य है। ऐसी दृढ़ प्रतीति चंचलता रहित निर्मल अवगाढ़ परम श्रद्धा है उसको सम्यक्त्व कहते हैं, उसका जो आचरण अर्थात् उस स्वरूप परिणमन वह **दर्शनाचार** कहा जाता है और उसी निजस्वरूपमें संशय-विमोह-विभ्रम-रहित जो स्वसंवेदनज्ञानरूप ग्राहकबुद्धि वह सम्यग्ज्ञान हुआ, उसका जो आचरण अर्थात् उसरूप परिणमन वह **ज्ञानाचार** है, उसी शुद्ध स्वरूपमें शुभ-अशुभ समस्त संकल्प विकल्प रहित जो नित्यानन्दमय निजरसका आस्वाद, निश्चल अनुभव, वह सम्यक्चारित्र है, उसका जो आचरण, उसरूप परिणमन, वह **चारित्राचार** है, उसी परमानन्द स्वरूपमें परद्रव्यकी इच्छाका निरोधकर सहज आनन्दरूप तपश्चरणस्वरूप परिणमन वह **तपश्चरणाचार** है और उसी शुद्धात्मस्वरूपमें अपनी शक्ति को प्रकटकर आचरण परिणमन वह **वीर्याचार** है। यह निश्चय पंचाचारका लक्षण कहा। अब व्यवहारका लक्षण कहते हैं—निःशंकितको आदि लेकर अष्ट अंगरूप बाह्यदर्शनाचार, शब्द शुद्ध, अर्थ शुद्ध आदि अष्ट प्रकार बाह्य ज्ञानाचार, पंच महाव्रत, पंच समिति, तीन गुप्तिरूप व्यवहार चारित्राचार, अनशनादि बारह तपरूप तपाचार और अपनी शक्ति प्रगटकर मुनिव्रतका आचरण यह व्यवहार वीर्याचार है। यह व्यवहार पंचाचार परम्पराय मोक्षका कारण है, और निर्मल ज्ञान-दर्शनस्वभाव जो शुद्धात्मतत्त्व उसका यथार्थ श्रद्धान, ज्ञान, आचरण तथा परद्रव्यकी इच्छाका निरोध और निजशक्तिका प्रगट करना ऐसा यह निश्चय पंचाचार साक्षात् मुक्तिका कारण है। ऐसे निश्चय व्यवहाररूप पंचाचारोंको आप आचरें और दूसरेको आचरवावें ऐसे आचार्योंको मैं वन्दता हूँ। पंचास्तिकाय, षट् द्रव्य, सप्त तत्त्व, नवपदार्थ हैं, उनमें निज शुद्ध जीवास्तिकाय, निजशुद्ध जीवद्रव्य, निजशुद्ध जीवतत्त्व, निजशुद्ध जीवपदार्थ, जो आप

शुद्धात्मा है, वही उपादेय (ग्रहण करने योग्य) है, अन्य सब त्यागने योग्य हैं, ऐसा उपदेश करते हैं, तथा शुद्धात्मस्वभाव का सम्यक् श्रद्धान-ज्ञान-आचरणरूप अभेद रत्नत्रय है, वही निश्चयमोक्षमार्ग है, ऐसा उपदेश शिष्योंको देते हैं, ऐसे उपाध्यायोंको मैं नमस्कार करता हूं, और शुद्धज्ञान स्वभाव शुद्धात्मतत्त्वकी आराधनारूप वीतराग[1] निर्विकल्प समाधिको जो साधते हैं, उन साधुओंको मैं वन्दता हूं। वीतराग[1] निर्विकल्प समाधिको जो आचरते हैं, कहते हैं, साधते हैं वे ही साधु हैं। अर्हंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय, साधु, ये ही पंचपरमेष्ठी वन्दने योग्य हैं, ऐसा भावार्थ है ॥७॥ ऐसे पंचपरमेष्ठीको नमस्कार करनेकी मुख्यतासे श्रीयोगीन्द्राचार्यने परमात्मप्रकाशके प्रथम महाधिकारमें प्रथमस्थलमें सात दोहोंसे प्रभाकरभट्ट नामक अपने शिष्यको पंचपरमेष्ठीकी भक्तिका उपदेश दिया।

इति पीठिका।

अथ प्रभाकरभट्टः पूर्वोक्तप्रकारेण पञ्चपरमेष्ठिनो नत्वा पुनरिदानीं श्रीयोगीन्द्रदेवान् विज्ञापयति—

**भावि पणविवि पंच-गुरु सिरि-जोइंदु-जिणाउ।**
**भट्टपहायरि विण्णविउ विमलु करेविणु भाउ ॥८॥**

भावेन प्रणम्य पञ्चगुरून् श्रीयोगीन्दुजिनः।
भट्टप्रभाकरेण विज्ञापितः विमलं कृत्वा भावम् ॥८॥

अब प्रभाकरभट्ट पूर्वरीतिसे पंचपरमेष्ठीको नमस्कारकर और श्रीयोगीन्द्रदेव गुरूको नमस्कारकर श्रीगुरूसे विनती करता है—( **भावेन** ) भावोंकी शुद्धताकर ( **पञ्चगुरून्** ) पंचपरमेष्ठियोंको ( **प्रणम्य** ) नमस्कारकर ( **भट्टप्रभाकरेण** ) प्रभाकरभट्ट (**भावं विमलं कृत्वा**) अपने परिणामोंको निर्मल करके ( **श्रीयोगीन्द्रजिनः** ) श्रीयोगीन्द्रदेवसे (**विज्ञापितः**) शुद्धात्मतत्त्वके जाननेके लिये महाभक्तिकर विनती करते हैं ॥८॥

---

१. वे पांचों परमेष्ठी भी जिस वीतरागनिर्विकल्पसमाधिको आचरते हैं, कहते हैं और साधते हैं; तथा जो उपादेयरूप निजशुद्धात्मतत्त्वकी साधनेवाली है, ऐसी निर्विकल्प समाधिको ही उपादेय जानो। ( यह अर्थ संस्कृतके अनुसार किया गया है। )

तद्यथा—

**गउ संसारि वसंताहँ सामिय कालु अणंतु।**
**पर मइँ किं पि ण पत्तु सुहु दुक्खु जि पत्तु महंतु ॥९॥**

गतः संसारे वसतां स्वामिन् कालः अनन्तः ।
परं मया किमपि न प्राप्तं सुखं दुःखमेव प्राप्तं महत् ॥९॥

वह विनती इस तरह है—( **हे स्वामिन्** ) हे स्वामी, ( **संसारे वसतां** ) इस संसारमें रहते हुए हमारा ( **अनंतः कालः गतः** ) अनन्तकाल बीत गया, ( **परं** ) लेकिन ( **मया** ) मैंने ( **किमपि सुखं** ) कुछ भी सुख ( **न प्राप्तं** ) नहीं पाया, उल्टा ( **महत् दुःखं एव प्राप्तं** ) महान् दुःख ही पाया है ।

**विशेष**—निज शुद्धात्माकी भावनासे उत्पन्न हुआ जो वीतराग परम आनन्द समरसीभाव है, उस रूप जो आनन्दामृत उससे विपरीत नरकादि दुःखरूप क्षार (खारी) जलसे पूर्ण (भरा हुआ), अजर-अमर पदसे उलटा जन्म जरा (बुढ़ापा) मरण-रूपी जलचरोंके समूहसे भरा हुआ, अनाकुलता स्वरूप निश्चय सुखसे विपरीत, अनेक प्रकार आधि व्याधि दुःखरूपी बड़वानलकी शिखाकर प्रज्वलित, वीतराग निर्विकल्प समाधि-कर रहित, महान संकल्प विकल्पोंके जालरूपी कल्लोलोंकी मालाओंकर विराजमान, ऐसे संसाररूपी समुद्रमें रहते हुए मुझे हे स्वामी, अनन्तकाल बीत गया । इस संसारमें एकेन्द्रीयसे दोइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चौइन्द्रीय स्वरूप विकलत्रय पर्याय पाना दुर्लभ (कठिन) है, विकलत्रयसे पंचेन्द्री, सैनी, छह पर्याप्तियोंकी संपूर्णता होना दुर्लभ है, उसमें भी मनुष्य होना अत्यन्त दुर्लभ, उसमें आर्यक्षेत्र दुर्लभ, उसमेंसे उत्तम कुल ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य वर्ण पाना कठिन है, उसमें भी सुन्दर रूप, समस्त पांचों इन्द्रियोंकी प्रवीणता, दीर्घ आयु, बल, शरीर निरोग, जैनधर्म इनका उत्तरोत्तर मिलना कठिन है । कभी इतनी वस्तुओंकी भी प्राप्ति हो जावे, तो भी श्रेष्ठ बुद्धि, श्रेष्ठ धर्म-श्रवण, धर्मका ग्रहण, धारण, श्रद्धान, संयम, विषय-सुखोंसे निवृत्ति, क्रोधादि कषायोंका अभाव होना अत्यन्त दुर्लभ है और इन सबोंसे उत्कृष्ट शुद्धात्मभावनारूप वीतराग-निर्विकल्प समाधिका होना बहुत मुश्किल है, क्योंकि उस समाधिके शत्रु जो मिथ्यात्व, विषय, कषाय, आदिका विभाव परिणाम हैं, उनकी प्रबलता है ।

इसीलिये सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रकी प्राप्ति नहीं होती और इनका पाना ही बोधि है, उस बोधिका जो निर्विषयपनेसे धारण वही समाधि है। इस तरह बोधि समाधिका लक्षण सब जगह जानना चाहिये। इस बोधि समाधिका मुझमें अभाव है, इसीलिये संसार समुद्रमें भटकते हुए मैंने वीतराग परमानन्द सुख नहीं पाया, किन्तु उस सुखसे विपरीत (उल्टा) आकुलताके उत्पन्न करनेवाला नाना प्रकारका शरीरका तथा मनका दुःखही चारों गतियोंमें भ्रमण करते हुए पाया। इस संसार-सागरमें भ्रमण करते मनुष्य-देह आदिका पाना बहुत दुर्लभ है, परन्तु उसको पाकर कभी प्रमादी (आलसी) नहीं होना चाहिये। जो प्रमादी हो जाते हैं, वे संसाररूपी वनमें अनन्त-काल भटकते हैं। ऐसा ही दूसरे ग्रन्थोंमें भी कहा है—"इत्यतिदुर्लभरूपां" इत्यादि। इसका अभिप्राय ऐसा है, कि यह महान् दुर्लभ जो जैनशास्त्रका ज्ञान है, उसको पाके जो जीव प्रमादी हो जाता है, वह रंक पुरुष बहुत कालतक संसाररूपी भयानक वनमें भटकता है। सारांश यह हुआ, कि वीतराग परमानन्द सुखके न मिलनेसे यह जीव ... वीतराग परमानन्दसुख ही आदर करने

...नादिकाले भ्रमितो जीवस्तमेव पृच्छति—

... परमप्पउ कोइ।
... कहहु पसाएँ सो वि ॥१०॥

...ः परमात्मा कश्चित्।
...थय प्रसादेन तमपि ॥१०॥

...लाभमें यह जीव अनादि कालसे भटक रहा ...रभट्ट सुनना चाहता है— ( चतुर्गति- ... तिर्यंचगतियोंके दुःखोंसे ( तप्तानां ) ...तुर्गतिदुःखविनाशकरः ) चार गतियोंके ... ) जो कोई ( परमात्मा ) चिदानन्द ... ) कृपा करके ( कथय ) हे श्रीगुरु,

आगे विषय कषायोंका निषेध करते हैं—(ये) जो (विषयकषायानपि) समाधिको धारणकर विषय कषायोंको (निर्दल्य) मूलसे उखाड़कर (समाधिं) तीव्र गुप्तिरूप परमसमाधिको (न कुर्वंति) नहीं धारण करते, (ते) वे (योगिन्) हे योगी, (परमात्माराधकाः) परमात्माके आराधक (नैव भवंति) नहीं हैं।

**भावार्थ**—ये विषय कषाय शुद्धात्मतत्त्वके शत्रु हैं, जो इनका नाश न करे, वह स्वरूपका आराधक कैसा ? स्वरूपको वही आराधता है, जिसके विषय कषायका प्रसंग न हो, सब दोषोंसे रहित जो निज परमात्मा उसकी आराधनाके घातक विषय कषायके सिवाय दूसरा कोई भी नहीं है। विषय कषायकी निवृत्तिरूप शुद्धात्माकी अनुभूति वह वैराग्यसे ही देखी जाती है। इसलिये ध्यानका मुख्य कारण वैराग्य है। जब वैराग्य हो तब तत्त्वज्ञान निर्मल हो, सो वैराग्य और तत्त्वज्ञान ये दोनों परस्परमें मित्र हैं। ये ही ध्यानके कारण हैं, और बाह्याभ्यन्तर परिग्रहके त्यागरूप निर्ग्रन्थपना वह ध्यानका कारण है। निश्चित आत्मानुभूति ही स्वरूप है जिसका ऐसे जो मनका वश होना, वह वीतराग निर्विकल्पसमाधिका सहकारी है, और बाईस परीषहोंका जीतना, वह भी ध्यानका कारण है। ये पांच ध्यानके कारण जानकर ध्यान करना चाहिए। ऐसा दूसरी जगह भी कहा है, कि संसार शरीर भोगोंसे विरक्तता, तत्त्वविज्ञान, सकल परिग्रहका त्याग, मनका वश करना, और बाईस परीषहोंका जीतना—ये पांच आत्म-ध्यानके कारण हैं ॥१९२॥

अथ—

**परम-समाहि धरेवि मुणि जे परबंभु ण जंति।**
**ते भव-दुक्खइं बहुविहइं कालु अणंतु सहंति ॥१९३॥**

परमसमाधिं धृत्वापि मुनयः ये परब्रह्म न यान्ति।
ते भवदुःखानि बहुविधानि कालं अनन्तं सहन्ते ॥१९३॥

आगे परमसमाधिकी महिमा कहते हैं—(ये मुनयः) जो कोई मुनि (परमसमाधिं) परमसमाधिको (धृत्वापि) धारण करके भी (परब्रह्म) निज देहमें ठहरे हुए केवलज्ञानादि अनन्तगुणरूप निज आत्माको (न यांति) नहीं जानते हैं, (ते) वे शुद्धात्मभावनासे रहित पुरुष (बहुविधानि) अनेक प्रकारके (भवदुःखानि) नारकादि भवदुःख आधि, व्याधिरूप (अनंतं कालं) अनन्तकालतक (सहंते) भोगते हैं।

भावार्थ—मनके दुःखको आधि कहते हैं, और तनुसम्बन्धी दुःखोंको व्याधि कहते हैं, नाना प्रकारके दुःखोंको अज्ञानी जीव भोगता है। ये दुःख वीतराग परम आह्लादरूप जो पारमार्थिक-सुख उससे विमुख है। यह जीव अनन्तकाल तक निज-स्वरूपके ज्ञान बिना चारों गतियोंके नाना प्रकारके दुःख भोग रहा है। ऐसा व्याख्यान जानकर निज शुद्धात्मामें स्थिर होके राग द्वेषादि समस्त विभावोंका त्यागकर निज स्वरूपकी ही भावना करनी चाहिये ॥१९३॥

अथ—

**जामु सुहासुह-भावडा णवि सयल वि तुट्टंति।**
**परम—समाहि ण तामु केवुलि एमु भणंति ॥१९४॥**

यावत् शुभाशुभभावाः नैव सकला अपि त्रुटचन्ति।
परमसमाधिर्न तावत् मनसि केवलिन एवं भणन्ति ॥१९४॥

आगे यह कहते हैं, कि जबतक इस जीवके शुभाशुभ भाव सब दूर न हों, तबतक परमसमाधि नहीं हो सकती—(यावत्) जबतक (सकला अपि) समस्त (शुभाशुभभावाः) सकल विकल्प—जालसे रहित जो परमात्मा उससे विपरीत शुभाशुभ परिणाम (नैव त्रुटचन्ति) दूर न हों-मिटें नहीं, (तावत्) तबतक (मनसि) रागादि विकल्प रहित शुद्ध चित्तमें (परमसमाधिः न) सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्ररूप शुद्धोपयोग जिसका लक्षण है, ऐसी परमसमाधि इस जीवके नहीं हो सकती (एवं) ऐसा (केवलिनः) केवली-भगवान् (भणंति) कहते हैं।

भावार्थ—शुभाशुभ विकल्प जब मिटें, तभी परमसमाधि होवे, ऐसी जिनेश्वर-देवकी आज्ञा है ॥१९४॥

इति चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये परमसमाधिप्रतिपादकसूत्रषट्केन प्रथममन्तर-स्थलं गतम्।

तदनन्तरमर्हत्पदमिति भावमोक्ष इति जीवन्मोक्ष इति केवलज्ञानोत्पत्तिरित्येकोऽर्थः तस्य चतुर्विधनामाभिधेयस्यार्हत्पदस्य प्रतिपादनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयपर्यन्तं व्याख्यानं करोति। तद्यथा—

**सयल-वियप्पहं तुट्टाहं सिव-पय-मग्गि वसंतु।**
**कम्म-चउक्कइ विलउ गइ अप्पा हुइ अरहंतु ॥१९५॥**

सकलविकल्पानां त्रुटयतां शिवपदमार्गे वसन् ।
कर्मचतुष्के विलयं गते आत्मा भवति अर्हन् ।।१९५।।

इस प्रकार चौबीस दोहोंके महास्थलमें परमसमाधिके कथनरूप छह दोहोंका अन्तरस्थल हुआ ।

आगे तीन दोहोंमें अरहन्तपदका व्याख्यान करते हैं, अरहन्तपद कहो या भावमोक्ष कहो, अथवा जीवन्मोक्ष कहो, या केवलज्ञानकी उत्पत्ति कहो—ये चारों अर्थ एकको ही सूचित करते हैं, अर्थात् चारों शब्दोंका अर्थ एक ही है—(**कर्मचतुष्के विलयं गते**) ज्ञानावरणी, दर्शनावरणी, मोहनी, और अन्तराय इन चार घातियाकर्मोंके नाश होनेसे (**आत्मा**) यह जीव (**अर्हन् भवति**) अरहन्त होता है, अर्थात् जब घातिया-कर्म विलय हो जाते हैं, तब अरहन्तपद पाता है, देवेन्द्रादिकर पूजाके योग्य हो वह अरहन्त है, क्योंकि पूजायोग्यको ही अरहन्त कहते हैं । पहले तो महामुनि हुआ (**शिवपदमार्गेवसन्**) मोक्षपदके मार्गरूप सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रमें ठहरता हुआ (**सकल-विकल्पानां**) समस्त रागादि विकल्पोंका (**त्रुटयतां**) नाश करता है, अर्थात् जब समस्त रागादि विकल्पोंका नाश हो जावे, तब निर्विकल्प ध्यानके प्रसादसे केवलज्ञान होता है । केवलज्ञानीका नाम अर्हन्त है, चाहे उसे जीवन्मुक्त कहो । जब अरहन्त हुआ, तब भावमोक्ष हुआ, पीछे चार अघातियाकर्मोंको नाशकर सिद्ध हो जाता है । सिद्धको विदेहमोक्ष कहते हैं । यही मोक्ष होनेका उपाय है ।।१९५।।

अथ—

**केवल-णाणिं अणवरउ लोयालोउ मुणंतु ।**
**णियमें परमाणंदमउ अप्पा हुइ अरहंतु ।।१९६।।**

केवलज्ञानेनानवरतं लोकालोकं जानन् ।
नियमेन परमानन्दमयः आत्मा भवति अर्हन् ।।१९६।।

अब केवलज्ञानकी ही महिमा कहते हैं—(**केवलज्ञानेन**) केवलज्ञानसे (**लोका-लोकं**) लोक अलोकको (**अनवरतं**) निरन्तर (**जानन्**) जानता हुआ (**नियमेन**) निश्चयसे (**परमानंदमयः**) परम आनन्दमयी (**आत्मा**) यह आत्मा ही रत्नत्रयके प्रसादसे (**अर्हन्**) अरहन्त (**भवति**) होता है ।

भावार्थ—समस्त लोकालोकको एक ही समयमें केवलज्ञानसे जानता हुआ अरहन्त कहलाता है। जिसका ज्ञान जाननेके क्रमसे रहित है। एक ही समयमें समस्त लोकालोकको प्रत्यक्ष जानता है, आगे पीछे नहीं जानता। सब क्षेत्र, सब काल, सब भावको निरन्तर प्रत्यक्ष जानता है। जो केवलीभगवान् परम आनन्दमयी हैं। वीतराग परमसमरसीभावरूप जो परम आनन्द अतीन्द्रिय अविनाशी सुख वही जिसका लक्षण है। निश्चयसे ज्ञानानन्दस्वरूप है, इसमें सन्देह नहीं है ॥१९६॥

अथ—

**जो जिणु केवल-णाणमउ परमाणंद-सहाउ।**
**सो परमप्पउ परम-परु सो जिय अप्प-सहाउ ॥१९७॥**

यः जिनः केवलज्ञानमयः परमानन्दस्वभावः।
सः परमात्मा परमपरः स जीव आत्मस्वभावः ॥१९७॥

आगे ऐसा कहते हैं, कि केवलज्ञान ही आत्माका निजस्वभाव है, और केवलीको ही परमात्मा कहते हैं—(यः जिनः) जो अनन्त संसाररूपी वनके भ्रमणके कारण ज्ञानावरणादि आठ कर्मरूपी बैरो उनका जीतनेवाला वह (केवलज्ञानमयः) केवलज्ञानादि अनन्त गुणमयी है (परमानन्दस्वभावः) और इन्द्रिय विषयसे रहित आत्मीक रागादि विकल्पोंसे रहित परमानन्द ही जिसका स्वभाव है, ऐसा जिनेश्वर केवलज्ञानमयी अरहन्तदेव (सः) वही (परमात्मा) उत्कृष्ट अनन्त ज्ञानादि गुणरूप लक्ष्मीवाला आत्मा परमात्मा है। उसीको वीतराग सर्वज्ञ कहते हैं, (जीव) हे जीव, वही (परमपरः) संसारियोंसे उत्कृष्ट है, ऐसा जो भगवान् वह तो व्यक्तिरूप है, और (सः आत्मस्वभावः) वह आत्माका ही स्वभाव है।

भावार्थ—संसार अवस्थामें निश्चयनयकर शक्तिरूप विराजमान है, इसलिये संसारीको शक्तिरूप जिन कहते हैं, और केवलीको व्यक्तिरूप कहते हैं। द्रव्यार्थिकनयकर जैसे भगवान् हैं, वैसे ही सब जीव हैं, इस तरह निश्चयनयकर जीवको परब्रह्म कहो, परमशिव कहो, जितने भगवान्के नाम हैं, उतने ही निश्चयनयकर विचारो तो सब जीवोंके हैं, सभी जीव जिनसमान हैं, और जिनराज भी जीवोंके समान हैं, ऐसा जानना। ऐसा दूसरी जगह भी कहा है। जो सम्यग्दृष्टि जीवोंको जिनवर जाने, और जिनवरको जीव जाने, जो जीवोंकी जाति है, वही जिनवरकी जाति है, और जो जिनवरकी

जाति है, वही जीवोंकी जाति है, ऐसे महामुनि द्रव्यार्थिकनयकर जीव और जिनवरमें जातिभेद नहीं मानते, वे मोक्ष पाते हैं ।।१९७।।

एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये अर्हदवस्थाकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयेण द्वितीयमन्तरस्थलं गतम् । अत ऊर्ध्वं परमात्मप्रकाशशब्दस्यार्थकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयपर्यन्तं व्याख्यानं करोति । तद्यथा—

**सयलहं कम्महं दोसहं वि जो जिणु देउ विभिण्णु ।**
**सो परमप्प-पयासु तुहुं जोइय णियमें मण्णु ॥१९८॥**

सकलेभ्यः कर्मभ्यः दोषेभ्यः अपि यो जिनः देवः विभिन्नः ।
तं परमात्मप्रकाशं त्वं योगिन् नियमेन मन्यस्व ।।१९८।।

इस प्रकार चौबीस दोहोंके महास्थलमें अरहन्तदेवके कथनकी मुख्यतासे तीन दोहोंमें दूसरा अन्तरस्थल कहा ।

आगे परमात्मप्रकाश शब्दके अर्थके कथनकी मुख्यतासे तीन दोहा कहते हैं—**(सकलेभ्यः कर्मभ्यः)** ज्ञानावरणादि अष्टकर्मोंसे **(दोषेभ्यः अपि)** और सब क्षुधादि अठारह दोषोंसे **(विभिन्नः)** रहित **(यः जिनदेवः)** जो जिनेश्वरदेव है, **(तं)** उसको **(योगिन् त्वं)** हे योगी, तू **(परमात्मप्रकाशं)** परमात्मप्रकाश **(नियमेन)** निश्चयसे **(मन्यस्व)** मान । अर्थात् जो निर्दोष जिनेन्द्रदेव हैं, वही परमात्मप्रकाश है ।

**भावार्थ**—रागादि रहित चिदानन्दस्वभाव परमात्मासे भिन्न जो सब कर्म वे ही संसारके मूल हैं । जगतके जीव तो कर्मोंकर सहित हैं, और भगवान् जिनराज इनसे मुक्त हैं, और सब दोषोंसे रहित हैं । वे दोष सब संसारी-जीवोंके लग रहे हैं, ज्ञायकस्वभाव आत्माके अनन्तज्ञान सुखादि गुणोंके आच्छादक हैं । उन दोषोंसे रहित जो सर्वज्ञ वही परमात्मप्रकाश हैं, योगीश्वरोंके मनमें ऐसा ही निश्चय है । श्रीगुरु शिष्यसे कहते हैं कि हे योगिन्, तू निश्चयसे ऐसा ही मान, यही सत्पुरुषोंका अभिप्राय है ।।१९८।।

अथ—

**केवल-दंसणु णाणु सुहु वीरिउ जो जि अणंतु ।**
**सो जिण-देउ वि परम-मुणि परम-पयासु मुणंतु ॥१९९॥**

केवलदर्शनं ज्ञानं सुखं वीर्यं य एव अनन्तम् ।
स जिनदेवोऽपि परममुनिः परमप्रकाशं जानन् ।।१९९।।

फिर भी इसी कथनको दृढ़ करते हैं—(केवलदर्शनं ज्ञानं सुखं वीर्यं) केवलदर्शन, केवलज्ञान, अनन्तसुख, अनन्तवीर्य (यदेव अनंतं) ये अनन्तचतुष्टय जिसके हों (स जिनदेवः) वही जिनदेव है, (परममुनिः) वही परममुनि अर्थात् प्रत्यक्ष ज्ञानी है। क्या करता संता। (परमप्रकाशं जानन्) उत्कृष्ट लोकालोकका प्रकाशक जो केवलज्ञान वही जिसके परमप्रकाश है, उससे सकल द्रव्य, क्षेत्र, काल, भव, भावको जाना हुआ परमप्रकाशक है। ये केवलज्ञानादि अनन्तचतुष्टय एक ही समयमें अनन्तद्रव्य, अनन्तक्षेत्र, अनन्तकाल और अनन्तभावोंको जानते हैं, इसलिये अनन्त हैं, अविनश्वर हैं, इनका अन्त नहीं है, ऐसा जानना ।।१९९।।

अथ—

**जो परमप्पउ परम-पउ हरि हरु बंभु वि बुद्धु ।**
**परम पयासु भणंति मुणि सो जिण-देउ विसुद्धु ॥२००॥**

यः परमात्मा परमपदः हरिः हरः ब्रह्मापि बुद्धः ।
परमप्रकाशः भणन्ति मुनयः स जिनदेवो विशुद्धः ।।२००।।

आगे जिनदेवके ही अनेक नाम हैं, ऐसा निश्चय करते हैं—(यः) जिस (परमात्मा) परमात्माको (मुनयः) मुनि (परमपदः) परमपद (हरिः हरः ब्रह्मा अपि) हरि महादेव ब्रह्मा (बुद्धः परमप्रकाशः भणंति) बुद्ध और परमप्रकाश नामसे कहते हैं, (सः) वह (विशुद्धः जिनदेवः) रागादि रहित शुद्ध जिनदेव ही है, उसीके ये सब नाम हैं।

भावार्थ—प्रत्यक्षज्ञानी उसे परमानन्द ज्ञानादि गुणोंका आधार होनेसे परमपद कहते हैं। वही विष्णु है, वही महादेव है, उसीका नाम परब्रह्म है, सबका ज्ञायक होनेसे बुद्ध है, सबमें व्यापक ऐसा जिनदेव देवाधिदेव परमात्मा अनेक नामोंसे गाया जाता है। समस्त रागादिक दोषके न होनेसे निर्मल है, ऐसा जो अरहन्तदेव वही परमात्म परमपद, वही विष्णु, वही ईश्वर, वही ब्रह्म, वही शिव, वही सुगत, वही जिनेश्वर, और वही विशुद्ध—इत्यादि एक हजार आठ नामोंसे गाया जाता है। नाना रुचिके धारक ये संसारी जीव वे नाना प्रकारके नामोंसे जिनराजको आराधते हैं। ये

नाम जिनराजके सिवाय दूसरेके नहीं हैं। ऐसा ही दूसरे ग्रन्थोंमें भी कहा है—एक हजार आठ नामों सहित वह मोक्षपुरका स्वामी उसकी आराधना सब करते हैं। उसके अनन्त नाम और अनन्तरूप हैं। वास्तवमें नामसे रहित रूपसे रहित ऐसे भगवान् देवको हे प्राणियों, तुम आराधो ॥२००॥

एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये परमात्मप्रकाशशब्दार्थकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयेण तृतीयमन्तरस्थलं गतम् ।

तदनन्तरं सिद्धस्वरूपकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयपर्यन्तं व्याख्यानं करोति तद्यथा—

**झाणें कम्म-क्खउ करिवि मुक्कउ होइ अणंतु ।**
**जिणवरदेवइं सो जि जिय पभणिउ सिद्ध महंतु ॥२०१॥**

ध्यानेन कर्मक्षयं कृत्वा मुक्तो भवति अनन्तः ।
जिनवरदेवेन स एव जीव प्रभणितः सिद्धो महान् ॥२०१॥

इस प्रकार चौबीस दोहोंके महास्थलमें परमात्मप्रकाश शब्दके अर्थकी मुख्यता से तीन दोहोंमें तीसरा अन्तरस्थल कहा ।

आगे सिद्धस्वरूपके कथनकी मुख्यतासे तीन दोहोंमें व्याख्यान करते हैं— (**ध्यानेन**) शुक्लध्यानसे (**कर्मक्षयं**) कर्मोंका क्षय (**कृत्वा**) करके (**मुक्तः भवति**) जो मुक्त होता है, (**अनंतः**) और अविनाशी है, (**जीव**) हे जीव, (**स एव**) उसे ही (**जिनवरदेवेन**) जिनवरदेवने (**महान् सिद्धः प्रभणितः**) सबसे महान् सिद्ध भगवान् कहा है ।

**भावार्थ**—अरहन्तपरमेष्ठी सकल सिद्धान्तोंके प्रकाशक हैं, वे सिद्ध परमात्मा को सिद्धपरमेष्ठी कहते हैं, जिसे सब संत पुरुष आराधते हैं। केवलज्ञानादि महान् अनन्तगुणोंके धारण करनेसे वह महान् अर्थात् सबमें बड़े हैं। जो सिद्धभगवान् ज्ञानावरणादि आठों ही कर्मोंसे रहित हैं, और सम्यक्त्वादि आठ गुण सहित हैं। क्षायकसम्यक्त्व, केवलज्ञान, केवलदर्शन, अनन्तवीर्य, सूक्ष्म, अवगाहन, अगुरुलघु, अव्यावाध—इन आठ गुणोंसे मण्डित हैं, और जिसका अन्त नहीं ऐसा निरञ्जनदेव विशुद्धज्ञान दर्शन स्वभाव जो आत्मद्रव्य उससे विपरीत जो आर्त रौद्र खोटे ध्यान उनसे उत्पन्न हुए जो शुभ अशुभ कर्म उनका स्वसंवेदनज्ञानरूप शुक्लध्यानसे क्षय करके अक्षय पद पा लिया है। कैसा है शुक्लध्यान ? रागादि समस्त विकल्पोंसे रहित परम निराकुलतारूप है। यही ध्यान मोक्षका मूल है, इसीसे अनन्त सिद्ध हुए और होंगे ॥२०१॥

अथ—

अण्णु वि बंधु वि तिहुयणहं सासय-सुक्ख-सहाउ ।
तित्थु जि सयलु वि कालु जिय णिवसइ लद्ध-सहाउ ॥२०२॥

अन्यदपि बन्धुरपि त्रिभुवनस्य शाश्वतसौख्यस्वभावः ।
तत्रैव सकलमपि कालं जीव निवसति लब्धस्वभावः ॥२०२॥

आगे फिर भी सिद्धोंकी महिमा कहते हैं—(अन्यदपि) फिर वे सिद्धभगवान् (त्रिभुवनस्य) तीन लोकके प्राणियोंका (बंधुरपि) हित करने वाले हैं, (शाश्वतसुखस्वभावः) और जिनका स्वभाव अविनाशी सुख है, और (तत्रैव) उसी शुद्ध क्षेत्रमें (लब्धस्वभावः) निजस्वभावको पाकर (जीव) हे जीव, (सकलमपि कालं) सदा काल (निवसति) निवास करते हैं, फिर चतुर्गतिमें नहीं आवेंगे ।

भावार्थ—सिद्धपरमेष्ठी तीनलोकके नाथ हैं, और जिनका भव्यजीव ध्यान करके भवसागरसे पार होते हैं, इसलिये भव्योंके बन्धु हैं, हितकारी हैं । जिनका रागादि रहित अव्याबाध अविनाशी सुख स्वभाव है, ऐसे अनन्तगुणरूप वे भगवान् उस मोक्ष पदमें सदा काल विराजते हैं । जिन्होंने शुद्ध आत्मस्वभाव पा लिया है, अनन्तकाल बीत गये, और अनन्तकाल आवेंगे, परन्तु वे प्रभु सदाकाल सिद्धक्षेत्रमें बस रहे हैं । समस्त काल रहते हैं, इसके कहनेका प्रयोजन यह है, कि जो कोई ऐसा कहते हैं, कि मुक्त-जीवोंका भी संसारमें पतन होता है, सो उनका कहना खंडित किया गया ॥२०२॥

अथ—

जम्मण-मरण-विवज्जियउ चउ-गइ-दुक्ख विमुक्कु ।
केवल-दंसण-णाणमउ णंदइ तित्थु जि मुक्कु ॥२०३॥

जन्ममरणविवर्जितः चतुर्गतिदुःखविमुक्तः ।
केवलदर्शनज्ञानमयः नन्दति तत्रैव मुक्तः ॥२०३॥

आगे फिर भी सिद्धोंका ही वर्णन करते हैं—(जन्ममरणविवर्जितः) वे भगवान् सिद्धपरमेष्ठी जन्म और मरणकर रहित हैं, (चतुर्गतिदुःखविमुक्तः) चारों गतियोंके दुःखोंसे रहित हैं, (केवलदर्शनज्ञानमयः) और केवलदर्शन केवलज्ञानमयी हैं, ऐसे

(मुक्त ) कर्म रहित हुए (तत्रैव) अनन्तकालतक उसी सिद्धक्षेत्रमें (नंदति) अपने स्वभावमें आनंदरूप विराजते हैं ।

**भावार्थ—** सहज शुद्ध परमानंद एक अखण्ड स्वभावरूप जो आत्मसुख उससे विपरीत जो चतुर्गतिके दुःख उनसे रहित हैं, जन्म-मरणरूपरोगोंसे रहित हैं, अविनश्वर-पुरमें सदा काल रहते हैं । जिनका ज्ञान संसारी जीवोंकी तरह विचाररूप नहीं है, कि किसीको पहले जानें, किसीको पीछे जानें, उनका केवलज्ञान और केवलदर्शन एक ही समयमें सब द्रव्य, सब क्षेत्र, सब काल, और सब भावोंको जानता है । लोका-लोकप्रकाशी आत्मा निज भाव अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तसुख, और अनन्तवीर्य-मयी है । ऐसे अनन्त गुणोंके सागर भगवान् सिद्धपरमेष्ठी स्वद्रव्य, स्वक्षेत्र, स्वकाल, स्वभावरूप चतुष्टयमें निवास करते हुए सदा आनन्दरूपलोकके शिखरपर विराज रहे हैं, जिसका कभी अन्त नहीं, उसी सिद्धपदमें सदा काल विराजते हैं, केवलज्ञान दर्शन कर घट-घटमें व्यापक हैं । सकल कर्मोपाधि रहित महा निरुपाधि निराबाधपना आदि अनन्तगुणों सहित मोक्षमें आनन्द विलास करते हैं ॥२०३॥

एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये सिद्धपरमेष्ठिव्याख्यानमुख्यत्वेन सूत्रत्रयेण चतुर्थमन्तरस्थलं गतम् । अथानन्तरं परमात्मप्रकाशभावनारतपुरुषाणां फलं दर्शयन् सूत्रत्रय-पर्यन्तं व्याख्यानं करोति । तथाहि—

**जे परमप्प-पयासु मुणि भावि भावहिं सत्थु ।**
**मोहु जिणेविणु सयलु जिय ते बुज्झहिं परमत्थु ॥२०४॥**

ये परमात्मप्रकाशं मुनयः भावेन भावयन्ति शास्त्रम् ।
मोहं जित्वा सकलं जीव ते बुध्यन्ति परमार्थम् ॥२०४॥

इस तरह चौबीस दोहोंवाले महास्थलमें सिद्धपरमेष्ठीके व्याख्यानकी मुख्यता कर तीन दोहोंमें चौथा अन्तरस्थल कहा ।

आगे तीन दोहोंमें परमात्मप्रकाशकी भावनामें लीन पुरुषोंके फलको दिखाते हुए व्याख्यान करते हैं—(ये मुनयः) जो मुनि (भावेन) भावोंसे (परमात्मप्रकाशं शास्त्रं) इस परमात्मप्रकाश नामा शास्त्रका (भावयंति) चिन्तवन करते हैं, सदैव इसीका अभ्यास करते हैं, (जीव) हे जीव, (ते) वे (सकलं मोहं) समस्त मोहको (जित्वा) जीतकर (परमार्थं बुध्यंति) परमतत्त्वको जानते हैं ।

**भावार्थ**—जो कोई सब परिग्रहके त्यागी साधु परमात्मस्वभावका प्रकाशक इस परमात्मप्रकाशनामा ग्रन्थको समस्त रागादि खोटे ध्यानरहित जो शुद्धभाव उससे निरन्तर विचारते हैं, वे निर्मोह परमात्मतत्त्वसे विपरीत जो मोहनामा कर्म उसकी समस्त प्रकृतियोंको मूलसे उखाड़ देते हैं, मिथ्यात्व रागादिकोंको जीतकर निर्मोह निराकुल चिदानन्द स्वभाव जो परमात्मा उसको अच्छी तरह जानते हैं ॥२०४॥

अथ—

**अण्णु वि भत्तिए जे मुणहिं इहु परमप्प-पयासु ।**
**लोयालोय-पयासयरु पावहिं ते वि पयासु ॥२०५॥**

अन्यदपि भक्त्या ये जानन्ति इमं परमात्मप्रकाशम् ।
लोकालोकप्रकाशकरं प्राप्नुवन्ति तेऽपि प्रकाशम् ॥२०५॥

आगे फिर भी परमात्मप्रकाशके अभ्यासका फल कहते हैं—(**अन्यदपि**) और भी कहते हैं, (**ये**) जो कोई भव्य जीव (**भक्त्या**) भक्तिसे (**इमं परमात्मप्रकाशं**) इस परमात्मप्रकाश शास्त्रको (**जानन्ति**) पढ़ें, सुने, इसका अर्थ जानें, (**तेऽपि**) वे भी (**लोकालोकप्रकाशकरं**) लोकालोकको प्रकाशनेवाले (**प्रकाशं**) केवलज्ञान तथा उसके आधारभूत परमात्मतत्त्वको शीघ्र ही पा सकेंगे । अर्थात् परमात्मप्रकाश नाम परमात्मतत्त्वका भी है, और इस ग्रन्थका भी है, सो परमात्मप्रकाश ग्रन्थके पढ़नेवाले दोनों ही को पावेंगे । प्रकाश ऐसा केवलज्ञानका नाम है, उसका आधार जो शुद्ध परमात्मा अनन्त गुण पर्याय सहित तीनकालका जाननेवाला लोकालोकका प्रकाशक ऐसा आत्मद्रव्य उसे तुरन्त ही पावेंगे ॥२०५॥

अथ—

**जे परमप्प-पयासयहं अणुदिणु णाउ लयंति ।**
**तुट्टइ मोहु तडत्ति तहं तिहुयण-णाह हवंति ॥२०६॥**

ये परमात्मप्रकाशस्य अनुदिनं नाम गृह्णन्ति ।
त्रुटयति मोहः झटिति तेषां त्रिभुवननाथा भवन्ति ॥२०६॥

आगे फिर भी परमात्मप्रकाशके पढ़नेका फल कहते हैं—(**ये**) जो कोई भव्य जीव (**परमात्मप्रकाशस्य**) व्यवहारनयसे परमात्माके प्रकाश करनेवाले इस ग्रन्थका

तथा निश्चयनयसे केवलज्ञानादि अनन्तगुण सहित परमात्मपदार्थका (अनुदिनं) सदैव (नाम गृह्णन्ति) नाम लेते हैं, सदा उसीका स्मरण करते हैं, (तेषां) उनका (मोहः) निर्मोह आत्मद्रव्यसे विलक्षण जो मोहनामा कर्म (झटिति त्रुट्यति) शीघ्र ही टूट जाता है, और वे (त्रिभुवननाथा भवंति) शुद्धात्म तत्त्वकी भावनाके फलसे पूर्व देवेन्द्र चक्रवर्त्यादिकी महान् विभूति पाकर चक्रवर्तीपदको छोड़कर जिनदीक्षा ग्रहण करके केवलज्ञानको उत्पन्न कराके तीन भुवनके नाथ होते हैं, यह सारांश है ॥२०६॥

एवं चतुर्विंशतिसूत्र प्रमितमहास्थलमध्ये परमात्मप्रकाशभावनाफलकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयेण पञ्चमं स्थलं गतम् ।

अथ परमात्मप्रकाशशब्दवाच्यो योऽसौ परमात्मा तदाराधकपुरुषलक्षणज्ञापनार्थं सूत्रत्रयेण व्याख्यानं करोति । तद्यथा—

**जे भव-दुक्खहं बीहिया पउ इच्छहिं णिव्वाणु ।**
**इह परमप्प-पयासयहं ते पर जोग्ग वियाणु ॥२०७॥**

ये भवदुःखेभ्यः भीताः पदं इच्छन्ति निर्वाणम् ।
इह परमात्मप्रकाशकस्य ते परं योग्या विजानीहि ॥२०७॥

इस प्रकार चौबीस दोहोंके महास्थलमें परमात्मप्रकाशकी भावनाके फलके कथनकी मुख्यतासे तीन दोहोंमें पांचवां अन्तरस्थल कहा ।

आगे परमात्मप्रकाश शब्दसे कहा गया जो प्रकाशरूप शुद्ध परमात्मा उसकी आराधनाके करनेवाले महापुरुषोंके लक्षण जाननेके लिये तीन दोहोंमें व्याख्यान करते हैं—(ते परं) वे ही महापुरुष (अस्य परमात्मप्रकाशकस्य) इस परमात्मप्रकाश ग्रन्थके अभ्यास करनेके (योग्याः विजानीहि) योग्य जानो, (ये) जो (भवदुःखेभ्यः) चतुर्गतिरूप संसारके दुःखोंसे (भीताः) डर गये हैं, और (निर्वाणं पदं) मोक्षपदको (इच्छंति) चाहते हैं ।

**भावार्थ**—व्यवहारनयकर परमात्मप्रकाशनामा ग्रन्थकी और निश्चयनयकर निर्दोष परमात्मतत्त्वकी भावनाके योग्य वे ही हैं, जो रागादि विकल्प रहित परम आनन्दरूप शुद्धात्मतत्त्वकी भावनासे उत्पन्न हुए अतीन्द्रिय अविनश्वर सुखसे विपरीत जो नरकादि संसारके दुःख उनसे डर गये हैं, जिनको चतुर्गतिके भ्रमणका डर है, और जो सिद्धपरमेष्ठीके निवास मोक्षपदको चाहते हैं ॥२०७॥

अथ—

जे परमप्पहं भत्तियर विसय ण जे वि रमंति ।
ते परमप्प-पयासयहं मुणिवर जोग्ग हवंति ॥२०८॥

ये परमात्मनो भक्तिपराः विषयान् न येऽपि रमन्ते ।
ते परमात्मप्रकाशकस्य मुनिवरा योग्या भवन्ति ॥२०८॥

आगे फिर भी उन्हीं पुरुषोंकी महिमा कहते हैं—( ये ) जो ( परमात्मनः भक्तिपराः ) परमात्माकी भक्ति करनेवाले ( ये ) जो मुनि ( विषयान् न अपि रमंते ) विषयकषायोंमें नहीं रमते हैं, ( ते मुनिवराः ) वे ही मुनिश्वर ( परमात्मप्रकाशस्य योग्याः ) परमात्मप्रकाशके अभ्यासके योग्य ( भवंति ) हैं ।

भावार्थ—व्यवहारनयकर परमात्मप्रकाश नामका ग्रन्थ और निश्चयनयकर निजशुद्धात्मस्वरूप परमात्मा उसकी भक्तिमें जो तत्पर हैं, वे विषय रहित जो परमात्मतत्त्वकी अनुभूति उससे उपार्जन किया जो अतीन्द्रिय परमानन्दसुख उसके रसके आस्वादसे तृप्त हुए विषयोंमें नहीं रमते हैं । जिनको मनोहर विषय आकर प्राप्त हुए हैं, तो भी वे उनमें नहीं रमते ॥२०८॥

अथ—

णाण-वियक्खणु सुद्ध-मणु जो जणु एहउ कोइ ।
सो परमप्प-पयासयहं जोग्गु भणंति जि जोइ ॥२०९॥

ज्ञानविचक्षणः शुद्धमना यो जन ईदृशः कश्चिदपि ।
तं परमात्मप्रकाशकस्य योग्यं भणन्ति ये योगिनः ॥२०९॥

आगे फिर भी यही कथन करते हैं—(यः जनः) जो प्राणी (ज्ञानविचक्षणः) स्वसंवेदनज्ञानकर विचक्षण [बुद्धिमान] हैं, और (शुद्धमनाः) जिसका मन परमात्माकी अनुभूतिसे विपरीत जो राग द्वेष मोहरूप समस्त विकल्प-जाल उसके त्यागसे शुद्ध है, ( कश्चिदपि ईदृशः ) ऐसा कोई भी सत्पुरुष हो, ( तं ) उसे ( ये योगिनः ) जो योगीश्वर हैं, वे (परमात्मप्रकाशस्य योग्यं) परमात्मप्रकाशके आराधने योग्य (भणंति) कहते हैं ।

भावार्थ—व्यवहारनयकर यह परमात्मप्रकाशनामा द्रव्यसूत्र और निश्चयनयकर शुद्धात्मस्वभावसूत्रके आराधनेको वे ही पुरुष योग्य हैं, जो कि आत्मज्ञानके प्रभावसे

सहा प्रवीण हैं, और जिनके मिथ्यात्व राग द्वेषादि मलकर रहित शुद्ध भाव हैं, ऐसे पुरुषोंके सिवाय दूसरा कोई भी परमात्मप्रकाशके आराधने योग्य नहीं है ॥२०९॥

एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये परमाराधकपुरुषलक्षणकथनरूपेण सूत्रत्रयेण षष्ठमन्तरस्थलं गतम् ।

अथ शास्त्रफलकथनमुख्यत्वेन सूत्रमेकं तदनन्तरमौद्धत्यपरिहारेण च सूत्रद्वयपर्यन्तं व्याख्यानं करोति । तद्यथा—

**लक्खण-छंद-विवज्जियउ एहु परमप्प-पयासु ।**
**कुणइ सुहावइं भावियउ चउ-गइ-दुक्ख-विणासु ॥२१०॥**

लक्षणछन्दोविवर्जितः एष परमात्मप्रकाशः ।
करोति सुभावेन भावितः चतुर्गतिदुःखविनाशम् ॥२१०॥

इस प्रकार चौबीस दोहोंके महास्थलमें आराधक पुरुषके लक्षण तीन दोहोंमें कहके छट्ठा अन्तरस्थल समाप्त हुआ ।

आगें शास्त्रके फलके कथनकी मुख्यताकर एक दोहा और उद्धतपनेके त्यागकी मुख्यताकर दो दोहे इस तरह तीन दोहोंमें व्याख्यान करते हैं—(**एष परमात्मप्रकाशः**) यह परमात्मप्रकाश (**सुभावेन भावितः**) शुद्ध भावोंकर भाया हुआ (**चतुर्गतिदुःखविनाशं**) चारों गतिके दुःखोंका विनाश (**करोति**) करता है । जो परमात्मप्रकाश (**लक्षणछंदोविवर्जितः**) यद्यपि व्यवहारनयकर प्राकृतरूप दोहा छन्दोकर सहित है, और अनेक लक्षणोंकर सहित है, तो भी निश्चयनयकर परमात्मप्रकाश जो शुद्धात्मस्वरूप वह लक्षण और छन्दोकर रहित है ।

**भावार्थ**—शुभ लक्षण और प्रबन्ध ये दोनों परमात्मामें नहीं हैं । परमात्मा शुभाशुभ लक्षणोंकर रहित है, और जिसके कोई प्रबन्ध नहीं, अनन्तरूप है, उपयोग-लक्षणमय परमानन्द लक्षणस्वरूप है, सो भावोंसे उसको आराधो, वही चतुर्गतिकेदुःखों का नाश करनेवाला है । शुद्ध परमात्मा तो व्यवहार लक्षण और श्रुतरूप छन्दोंसे रहित है, इनसे भिन्न निज लक्षणमयी है, और यह परमात्मप्रकाशनामा अध्यात्म-ग्रन्थ यद्यपि दोहेके छन्दरूप है, और प्राकृत लक्षणरूप है, परन्तु इसमें स्वसंवेदनज्ञानकी मुख्यता है, छन्द अलङ्कारादिकी मुख्यता नहीं है ॥२१०॥

अथ श्रीयोगीन्द्रदेव औद्धत्यं परिहरति—

**इत्थु ण लेवउ पंडियहिं गुण-दोसु वि पुणरुत्तु ।**
**भट्ट-पभायर-कारणइं मइं पुणु पुणु वि पउत्तु ॥२११॥**

अत्र न ग्राह्यः पण्डितैः गुणो दोषोऽपि पुनरुक्तः ।
भट्टप्रभाकरकारणेन मया पुनः पुनरपि प्रोक्तम् ॥२११॥

आगे श्रीयोगीन्द्रदेव उद्धतपनेका त्याग दिखलाते हैं—(अत्र) श्रीयोगीन्द्रदेव कहते हैं, अहो भव्यजीवो, इस ग्रन्थमें (पुनरुक्तः) पुनरुक्तिका (गुणो दोषोऽपि) दोष भी (पंडितैः) आप पण्डितजन (न ग्राह्यः) ग्रहण नहीं करें, और कवि-कलाका गुण भी न लें, क्योंकि (मया) मैंने (भट्टप्रभाकर कारणेन) प्रभाकरभट्टके सम्बोधनेके लिये (पुनः पुनरपि प्रोक्तं) वीतराग परमानन्दरूप परमात्मतत्त्वका कथन बार-बार किया है।

भावार्थ—इस शुद्धात्म-भावनाके ग्रन्थमें पुनरुक्तका दोष नहीं लगता। समाधितन्त्र ग्रन्थकी तरह इस ग्रन्थमें भी बार-बार शुद्ध स्वरूपका ही कथन किया है, बारम्बार उसी अर्थका चिन्तवन है, ऐसा जानकर इसका रहस्य [अभिप्राय] बार-बार चिन्तवना। प्रभाकरभट्टकी मुख्यताकर समस्त जीवोंको सुखसे प्रतिबोध होनेके लिये इस ग्रन्थमें बार-बार बहिरात्मा अन्तरात्मा और परमात्माका कथन किया है, ऐसा जानना ॥२११॥

अथ—

**जं मइं किं पि विजंपियउ जुत्ताजुत्तु वि इत्थु ।**
**तं वर-णाणि खमंतु महु जे बुज्झहिं परमत्थु ॥२१२॥**

यन्मया किमपि विजल्पितं युक्तायुक्तमपि अत्र ।
तद् वरज्ञानिनः क्षाम्यन्तु मम ये बुध्यन्ते परमार्थम् ॥२१२॥

आगे श्रीयोगीन्द्राचार्य ज्ञानीजनोंसे प्रार्थना करते हैं, कि मैंने जो किसी जगह छन्द अलङ्कारादिमें युक्त अयुक्त कहा हो, तो उसे पण्डितजन परमार्थके जाननेवाले मुझपर क्षमा करें—(अत्र) इस ग्रन्थमें (यत्) जो (मया) मैंने (किमपि) कुछ भी (युक्तायुक्तमपि जल्पितं) युक्त अथवा अयुक्त शब्द कहा होवे, तो (तत्) उसे (ये

वरज्ञानिनः) जो महान् ज्ञानके धारक (परमार्थं) परम अर्थको (बुध्यंते) जानते हैं, वे पण्डितजन (मम क्षाम्यंतु) मेरे ऊपर क्षमा करें।

भावार्थ—मेरी छद्मस्थकी बुद्धि है, जो कदाचित् मैंने शब्दमें, अर्थमें, तथा छन्द अलंकारमें, अयुक्त कहा हो, वह मेरा दोष क्षमा करो, सुधार लो, जो विवेकी परम अर्थको अच्छी तरह जानते हैं, वे मुझपर कृपा करो, मेरा दोष न लो। यह प्रार्थना योगीन्द्राचार्यने महामुनियोंसे की। जो महामुनि अपने शुद्ध स्वरूपको अच्छी तरह अपनेमें जानते हैं। जो निजस्वरूप रागादि दोष रहित अनन्तदर्शन, अनन्तसुख, अनन्तवीर्यकर सहित हैं, ऐसे अपने स्वरूपको अपनेमें ही देखते हैं, जानते हैं, और अनुभवते हैं, वे ही इस ग्रन्थके सुननेके योग्य हैं. और सुधारनेके योग्य हैं ॥२१२॥

इति सूत्रत्रयेण सप्तममन्तरस्थलं गतम्। एवंसप्तभिरन्तरस्थलैश्चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितं महास्थलं समाप्तम्।

अथैकवृत्तेन प्रोत्साहनार्थं पुनरपि फलं दर्शयति—

जं तत्तं णाण-रूवं परम-मुणि-गणा णिच्च झायंति चित्ते,
जं तत्तं देह-चत्तं णिवसइ भुवणे सव्व-देहीण देहे।
जं तत्तं दिव्व-देहं तिहुवण-गुरुगं सिज्झए संत-जीवे,
तं तत्तं जस्स सुद्धं फुरइ णिय-मणे पावए सो हि सिद्धिं ॥२१३॥

यत् तत्त्वं ज्ञानरूपं परममुनिगणा नित्यं ध्यायन्ति चित्ते,
यत् तत्त्वं देहत्यक्तं निवसति भुवने सर्वदेहिनां देहे।
यत् तत्त्वं दिव्यदेहं त्रिभुवनगुरुकं सिध्यति शान्तजीवे,
तत् तत्त्वं यस्य शुद्धं स्फुरति निजमनसि प्राप्नोति स हि सिद्धिम् ॥२१३॥

इस प्रकार तीन दोहोंमें सातवां अन्तरस्थल कहा। इस तरह चौवीस दोहोंका महास्थल पूर्ण हुआ।

आगे एक स्रग्धरा नामके छन्दमें फिर भी इस ग्रन्थके पढ़नेका फल कहते हैं—(तत्) वह (तत्त्वं) निज आतम-तत्त्व (यस्य निजमनसि) जिसके मनमें (स्फुरति) प्रकाशमान हो जाता है, (स हि) वह ही साधु (सिद्धिं प्राप्नोति) सिद्धिको पाता है। कैसा है, वह तत्त्व? जो कि (शुद्धं) रागादि मल रहित है, (ज्ञानरूपं)

और ज्ञानरूप है, जिसको (परममुनिगणाः) परममुनीश्वर (नित्यं) सदा (चित्ते ध्यायंति) अपने चित्तमें ध्याते हैं, (यत् तत्त्वं) जो तत्त्व (भुवने) इस लोकमें (सर्वदेहिनां देहे) सब प्राणियोंके शरीरमें (निवसति) मौजूद है, (देहत्यक्तं) और आप देहसे रहित है, (यत् तत्त्वं) जो तत्त्व (दिव्यदेहं) केवलज्ञान और आनन्दरूप अनुपम देहको धारण करता है, (त्रिभुवनगुरुकं) तीनभुवनमें श्रेष्ठ है, (शांतजीवे सिध्यति) जिसको आराधकर शान्तपरिणामी सन्तपुरुष सिद्धपद पाते हैं।

भावार्थ—ऐसा वह चैतन्यतत्त्व जिसके चित्तमें प्रगट हुआ है, वही साधु सिद्धिको पाता है। अव्याबाध अनन्तसुख आदि गुणोंकर वह तत्त्व तीन लोकका गुरु है, सन्तपुरुषोंके ही हृदयमें वह तत्त्व सिद्ध होता है। कैसे हैं संत ? जो अपनी बड़ाई, अपनी प्रतिष्ठा और लाभादि समस्त मनोरथों और विकल्पजालोंसे रहित हैं, जिन्होंने अपना स्वरूप परमशान्तभावरूप पा लिया है ॥२१३॥

अथ ग्रन्थस्यावसाने मङ्गलार्थमाशीर्वादरूपेण नमस्कारं करोति—

**परम-पय-गयाणं भासओ दिव्व काओ,**
**मणसि मुणिवराणं मुक्खदो दिव्व-जोओ।**
**विसय-सुह-रयाणं दुल्लहो जो हु लोए,**
**जयउ सिव-सरूवो केवलो को वि बोहो ॥२१४॥**

परमपदगतानां भासको दिव्यकायः
मनसि मुनिवराणां मोक्षदो दिव्ययोगः।
विषयसुखरतानां दुर्लभो यो हि लोके,
जयतु शिवस्वरूपः केवलः कोऽपि बोधः ॥२१४॥

आगे ग्रन्थके अन्तमङ्गलके लिये आशीर्वादरूप नमस्कार करते हैं—(दिव्यकायः) जिसका ज्ञान आनन्दरूप शरीर है, अथवा (परमपदगतानां भासकः) अरहन्तपदको प्राप्त हुए जीवोंका प्रकाशमान परमौदारिकशरीर है, ऐसा परमात्मतत्त्व (जयतु) सर्वोत्कृष्टपनेसे वृद्धिको प्राप्त होवे। जो परमौदारिकशरीर ऐसा है, कि जिसका तेज हजारों सूर्योंसे अधिक है, अर्थात् सकल प्रकाशी है। जो परमपदको प्राप्त हुए केवली हैं, उनको तो साक्षात् दिव्यकाय पुरुषाकार भासता है, (मुनिवराणां) और जो महा-

मुनि हैं, उनके (मनसि) मनमें (दिव्ययोगः) द्वितीय शुक्लध्यानरूप वीतराग निर्वि-कल्पसमाधिरूप भास रहा है, (मोक्षदः) और मोक्षका देनेवाला है। (केवलः कोऽपि बोधः) जिसका केवलज्ञान स्वभाव है, ऐसी अपूर्व ज्ञानज्योति (शिवस्वरूपः) सदा कल्याणरूप है। (लोके) लोकमें (विषयसुखरतानां) शिवस्वरूप अनन्त परमात्माकी भावनासे उत्पन्न जो परमानन्द अतीन्द्रियसुख उससे विपरीत जो पांच इन्द्रियोंके विषय उनमें जो आसक्त हैं, उनको (यः हि) जो परमात्मतत्त्व (दुर्लभः) महा दुर्लभ है।

**भावार्थ**—इस लोकमें विषयी जीव जिसको नहीं पा सकते, ऐसा वह पर-मात्मतत्त्व जयवंत होवे ॥२१४॥

**इस प्रकार "परमात्मप्रकाश" ग्रन्थमें पहले 'जे जाया झाणग्गियए' इत्यादि एकसौ तेबीस दोहे तीन प्रक्षेपकों सहित ऐसे १२६ दोहोंमें पहला अधिकार समाप्त हुआ। एकसौ चौदह दोहे तथा ५ प्रक्षेपक सहित ११९ दोहोंमें दूसरा महाधिकार कहा। और 'परु जाणंतु वि' इत्यादि एकसौ सात दोहोंमें तीसरा महाधिकार कहा। प्रक्षेपक और अन्तके दो छन्द उन सहित तीनसौ पैंतालीस दोहोंमें परमात्मप्रकाशका व्याख्यान "ब्रह्मदेवकृत टीका सहित" समाप्त हुआ।**

# टीकाकारका अंतिम कथन।

पंडवरामहिं णरवरहिं पुज्जिउ भत्तिभरेण।
सिरिसासणु जिणभासियउ णंदउ सुक्खसएहिं ॥१॥

[ पाण्डवरामैः नरवरैः पूजितं भक्तिभरेण।
श्रीशासनं जिनभाषितं नन्दतु सुखशतैः ॥१॥ ]

इस ग्रन्थमें बहुधा पदोंकी संधि नहीं की, और वचन भी जुदे जुदे सुखसे समझनेके लिये रक्खे गये हैं, समझनेके लिये कठिन संस्कृत नहीं रक्खी, इसलिये यहां लिंग, वचन, क्रिया, कारक, संधि, समास, विशेष्य, विशेषणके दोष न लेना। जो पंडितजन विशेषज्ञ हैं, वे ऐसा समझें, कि यह ग्रन्थ बालबुद्धियोंके समझानेके लिये सुगम किया है। इस परमात्मप्रकाशकी टीकाका व्याख्यान जानकर भव्यजीवोंको ऐसा विचार करना चाहिये, कि मैं सहज शुद्धज्ञानानन्द स्वभाव निर्विकल्प हूँ, उदासीन हूँ, निजानन्द निरञ्जन शुद्धात्म सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्ररूप निश्चय-रत्नत्रयमयी निर्विकल्पसमाधिसे उत्पन्न वीतराग सहजानन्दरूप आनन्दानुभूतिमात्र जो स्वसंवेदनज्ञान उससे गम्य हूँ, अन्य उपायोंसे गम्य नहीं हूँ। निर्विकल्प निजानन्द ज्ञानकर ही मेरी प्राप्ति है, पूर्ण हूँ। राग, द्वेष, मोह, क्रोध, मान, माया, लोभ पांचों इन्द्रियोंके विषय व्यापार, मन वचन काय, द्रव्यकर्म भावकर्म नोकर्म ख्याति पूजा लाभ, देखे सुने और अनुभवे भोगोंकी वांछारूप निदानबन्ध, माया मिथ्या ये तीन शल्यें इत्यादि विभाव परिणामोंसे रहित सब प्रपंचोंसे रहित मैं हूँ। तीन लोक, तीन कालमें, मन वचन कायकर, कृत कारित अनुमोदनाकर, शुद्ध निश्चयसे मैं आत्माराम ऐसा हूँ। तथा सभी जीव ऐसे हैं। ऐसी सदैव भावना करनी चाहिये।

अब टीकाकारके अन्तके श्लोकका अर्थ कहते हैं—युधिष्ठिर राजाको आदि लेकर पांच भाई पांडव और श्रीरामचन्द्र तथा अन्य भी विवेकी राजा हैं, उनसे अत्यन्त भक्तिकर यह जिनशासन पूजनीक है, जिसको सुर नाग भी पूजते हैं, ऐसा श्रीजिन-

भाषित शासन सैंकड़ों सुखोंके वृद्धिको प्राप्त होवे। यह परमात्मप्रकाश ग्रन्थका व्याख्यान प्रभाकरभट्टके सम्बोधनके लिये श्रीयोगीन्द्रदेवने किया, उसपर श्रीब्रह्मदेवने संस्कृतटीका की। श्रीयोगीन्द्रदेवने प्रभाकरभट्टके समझानेके लिये तीनसौ पैंतालीस दोहे रचे, उसपर श्रीब्रह्मदेवने संस्कृतटीका पांच हजार चार (५००४) प्रमाण की। और उसपर दौलतरामने भाषावचनिकाके श्लोक अड़सठिसौ नब्बे (६८९०) संख्या-प्रमाण बनाये।

इस प्रकार श्रीयोगीन्द्राचार्यविरचित परमात्मप्रकाशकी
**पं० दौलतरामकृत भाषाटीका समाप्त हुई।**



॥ श्रीवीतरागाय नमः ॥

श्री समन्तभद्राचार्य विरचित-

# वृहत् स्वयंभू स्तोत्र

## [ भाषा टीका सहित ]


भाषा टीकाकार-

स्व० श्रीमान् ब्र० शीतलप्रसादजी वर्णी


ग्रंथ महा दुर्लभ भया, प्रति मिलती है नाहि।
तातें भाषा शुद्धकर, करू प्रकाशित ताहि॥

प्रेरक—

चारित्र-विभूषण श्री १०८ मुनि श्री विवेकसागरजी महाराज


कुकनवाली चातुर्मास

सन् १९७९ वीर नि० सं० २५०६

॥ श्री वीतरागाय नमः ॥

श्री स्वामी समन्तभद्राचार्यविरचित-

# स्वयंभू स्तोत्र टीका।

प्रेरणा प्रदाता मुनि श्री विवेक सागर जी द्वारा मंगलाचरण

दोहा—

आदिनाथ को नमन कर, सब चौबीस जिनेन्द्र। महावीर को प्रणमिहूं, विवेक सिंधु निर्ग्रन्थ।
संस्कृत स्तुति रचना करी, समंतभद्र आचार्य। जिन मुखाप्रवासिनि महा, जिनवाणी शिरधार्य॥
यह महा स्तुति गम्भीर है, अनुयोगों की द्वार। पढ़े सुने भवि जीव जो, पावे पद निर्वार॥
ग्रंथ महा दुर्लभ भया, प्रति है मिलती नाँहि। तातें भाषा शुद्ध कर, करूं प्रकाशित ताँहि॥
जो थे अभीक्ष्ण ज्ञानोपयोगी, ज्ञान के सागर अहो। गुरुदेव त्रैकालिक नमोस्तु ज्ञानसिंध्वाचार्यजो।

## टीकाकार द्वारा मंगलाचरण

वंदहु श्रीजिन आदि को, अंतनाम महावीर। परमातम सर्वज्ञ प्रभु, परम शान्त गम्भीर॥
गुरु गौतम को सुमरिके, कुंदकुंद गुरु ध्याय। जिनवाणी वंदन करूं, भवदधि पार कराय॥
वर्तमान चौबीस जिन, सम्बन्धी थुति सार। न्याय विराग सु आतम को, प्रगटावन दुखहार॥
समन्तभद्र आचार्य ने, रची सुमङ्गलदाय। प्रभाचन्द्र टीका करी, संस्कृत में रुचि लाय॥
बालबोध भाषा करूं, स्वपर हेतु सुखकार। तत्त्व सत्य दिप जाय ज्यों, मिथ्यापथ निरवार॥

## (१) श्री आदिनाथ स्तुति

स्वयम्भुवा भूतहितेन भूतले, समञ्जसज्ञानविभूतिचक्षुषा।
विराजितं येन विधुन्वता तमः, क्षपाकरेणेव गुणोत्करैः करैः॥१॥

अन्वयार्थ—(स्वयंभुवा) जो अपने आप दूसरों के उपदेश बिना ही मोक्ष के मार्ग

को समझकर और उसको पालन कर अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त सुख, अनन्त वीर्य इन चार अपूर्व गुणों के धारी परमात्मा हो गये हैं (भूतहितेन) जिन्होंने सर्व प्राणियों को हितकारी ऐसे मुक्ति के आनन्द की प्राप्ति का उपाय दिखलाया है तथा प्राप्त कराया है अर्थात् जो परम दयावान हैं ( समंजसज्ञानविभूतिचक्षुषा ) जिनके सर्व पदार्थों के तत्त्व को यथार्थ जानने वाली परम अतिशय रूप केवलज्ञानमयी दृष्टि प्रकाशमान है। ( येन ) जिसने (क्षपाकरेण इव) चन्द्रमा की तरह (गुणोत्करैः करैः) स्वर्ग व मोक्ष की प्राप्ति के कारणरूप गुणों के समूह से भरपूर सम्यग्दर्शन ज्ञान-चारित्रमई किरणों से (तम विधुन्वता) ज्ञानावरण आदि कर्म रूप अंधकार को दूर कर दिया है, अथवा जिन्होंने निराबाध व यथार्थ अर्थ को प्रकाश करने वाले दूसरों के समझ में आने योग्य वचनरूपी किरणों से चन्द्रमा के समान दूसरे प्राणियों के अज्ञान रूपी अंधेरे को नाश कर दिया है, ऐसे श्री ऋषभदेव भगवान प्रथम तीर्थंकर (भूतले) इस पृथ्वी में (विराजितं) शोभायमान हैं।

भावार्थ—जैन सिद्धान्त में गुणों की ही पूजा है। यहां पर इस वर्तमान अवसर्पिणीकाल में प्रसिद्ध चौबीस तीर्थंकरों में आदि तीर्थंकर श्री ऋषभदेव का स्तवन किया गया है। ऋषभदेव इक्ष्वाकु वंश के शिरोमणि श्री नाभिराजा और मरुदेवी माता के पुत्र थे। जन्म से ही मति श्रुत अवधि इन तीन सम्यग्ज्ञान के धारी थे। जिनको आत्मज्ञान स्वयं ही झलक रहा था। उनको किसी से उपदेश सुनने की जरूरत नहीं थी। उनके गुरु वे आप ही थे। ऐसे परम ज्ञानी महात्मा ऋषभदेव ने स्वयं ही आत्मध्यान के बल से अरहंत पद प्राप्त किया। वे जीवन्मुक्त परमात्मा हुए। उनको केवलज्ञान प्रगट होगया, जिससे सर्व अज्ञान मिट गया। सर्व पदार्थ एक साथ अपने अनन्त गुण व पर्याय सहित झलक गए। तब वे इन्द्र द्वारा रचित समवसरण में परम शोभा को प्रदर्शित करते हुए अर्थात् अपने ध्यानमई परम वीतराग शरीर की योगमुद्रा से वीतराग रस से पूर्ण आत्मानन्द के भोग की छटा को दिखलाते हुए तिष्ठे। तब स्वयं मोह के नाश होने से परोपकार की इच्छा न रखते हुए भी भव्य जीवों के पुण्य के उदय से भगवान की दिव्यवाणी रूपी किरणें प्रगट हुई। जिन्होंने उसी तरह सुनने वालों के सशय, अज्ञान व आलस्य भाव को मेट दिया, जिस तरह चन्द्रमा रात्रि के अंधेरे को अपनी किरणों से दूर कर देता है। क्योंकि भगवान आदिनाथ ने स्वयं धर्मपुरुषार्थ का साधन कर मोक्ष पुरुषार्थ सिद्ध किया व अपने उपदेश से सच्चा मोक्ष मार्ग वताकर अनेक जीवों का कल्याण किया। ऐसे स्वपर हितकारी परमात्मा का स्मरण हम इसीलिए करते हैं कि हमारे भीतर भी ऐसा ही पुरुषार्थ प्रगट हो, जो हम

परमात्म पद को पावें व हमारे द्वारा जगत के प्राणी भी लाभ उठा सकें। ऐसी स्तुति अपने आपको परम पद के लाभ के लिए उत्सुक बनाने वाली है।

गीता छन्द—

जो हुए हैं अरहंत आदी, स्वयं बोध सम्हार के। परम निर्मल ज्ञानचक्षु प्रकाश भवतम हारके॥
निज पूर्ण गुणमय वचन करसे,जग अज्ञान मिटा दिया। सो चन्द्र सम भवि जीव हितकर,जगतमांहि प्रकाशिया।

उत्थानिका—आगे कहते हैं कि भगवान गृहस्थ अवस्था में रहे फिर उनको संसार से वैराग्य हुआ—

**प्रजापतिर्यः प्रथमं जिजीविषूः शशास कृष्यादिषु कर्मसु प्रजाः।**
**प्रबुद्धतत्त्वः पुनरद्भुतोदयो ममत्वतो निर्विविदे विदांवरः ॥२॥**

अन्वयार्थ—(यः) जो (प्रथमं) इस अवसर्पिणी काल के चतुर्थ काल में होने वाले सर्व राजाओं में प्रथम (प्रजापतिः) प्रजा के स्वामी थे। जिन्होंने (जिजीविषूः प्रजा) जीने की इच्छा रखने वाली प्रजा को (कृष्यादिषु कर्मसु) खेती सेवा आदि आजीविका के उपायों के करने की (शशास) शिक्षा दी अर्थात् प्रजा को कृषि आदि षट्कर्मों में जोड़ दिया। (पुनः) फिर (प्रबुद्धतत्त्वः) तत्त्वज्ञानी अर्थात् त्यागने योग्य व ग्रहण करने योग्य तत्त्व को जानने वाले व (अद्भुतोदयः) आश्चर्यकारी पुण्य को रखने वाले जिनके गर्भ जन्मादि कल्याणक इन्द्रादिक देवों ने बड़ी भक्ति से किये ऐसे (विदांवरः) तत्त्वज्ञानियों में या आत्मज्ञानियों में प्रधान श्री ऋषभदेव भगवान (ममत्वतः) संसार के मोह से व परिग्रह के ममत्व से (निर्विविदे) विरक्त होगए।

नोट—संस्कृत टीकाकार ने यहां प्रबुद्धतत्त्व के दो अर्थ किये हैं; एक तो यह कि वे ऋषभदेव भगवान मति श्रुत अवधि तीन ज्ञान के धारी थे व प्रजा के हित अहित को—उनके भाग्य को व उनके कर्तव्य को व किसे क्या करना चाहिये व कौन किसके योग्य है,इस बात को जानते थे। दूसरा अर्थ यह किया है कि त्यागने योग्य व ग्रहण करने योग्य तत्त्व के स्वरूप को जानते थे।

भावार्थ—सनातन जैन सिद्धान्त के अनुसार भरतक्षेत्र के हरएक अवसर्पिणी व उत्सर्पिणी काल में चौबीस तीर्थंकर महापुण्याधिकारी हुआ करते हैं। इस वर्तमान अवसर्पिणी काल के तीसरे काल के अन्त में अर्थात् जब उसमें ८४ लाख पूर्व और तीन वर्ष साढ़े आठ मास शेष थे तब श्री ऋषभदेव भगवान यहां गर्भ में आये। उस समय इन्द्रादि

देवों ने बड़ी भक्ति से गर्भ का महा उत्सव किया। फिर जन्म लेने पर बड़े समारोह से प्रभु को ले जाकर सुमेरु पर्वत पर क्षीरसागर के जल से अभिषेक किया। ऐसे भगवान पूर्व जन्म के संस्कार से जन्म से ही महात्मा थे, आत्मज्ञानी थे व मति, श्रुत, अवधि तीन ज्ञान के अधिकारी थे—उनको विद्या पढ़ने की जरूरत नहीं पड़ी। वे अपने व दूसरों के अगले पिछले जन्मों के चारित्र को भी अवधिज्ञान से जान सकते थे। ऋषभदेव भगवान के समय में वे कल्पवृक्ष—जिनसे प्रजा इच्छित भोजनादि सामग्री प्राप्त कर लेती थी, बिलकुल न रहे, तब प्रजा किंकर्त्तव्य मूढ़ होगई। उस समय किस तरह पेट पालना, इस चिन्ता से व्यथित हो प्रजा श्री ऋषभदेव की सेवा में आकर विनती करने लगी कि हमारी रक्षा का उपाय बतावें। तब गृहस्थ अवस्था ही में प्रभु ने अपने दिव्यज्ञान से विचार कर आजीविका साधन के छह कर्म बताए। असि कर्म, मसि कर्म, कृषि कर्म, वाणिज्य कर्म, शिल्प कर्म, विद्या या सेवा कर्म। और उस समय की प्रजा का निरीक्षण कर जो जिस कर्म के योग्य था उसको वह कर्म सौंप दिया और इस विचार से कि वह कर्म उसका खानदानी पेशा हो जावे जिसमें उसकी सन्तान शुरू से ही प्रवीण हो निकले यह व्यवस्था की, कि तीन वर्ण स्थापित कर दिये। जो असि कर्म या रक्षा कर्म के योग्य वीर थे उनको क्षत्रिय वर्ण में, जो लिखने के कर्म मसि, खेती व व्यापार योग्य कुछ शान्त प्रकृति के व चतुर थे उनको वैश्य वर्ण में, इनके सिवाय जो मन्द बुद्धि थे उनको शिल्प व विद्या या सेवा कर्म सौंपा गया और उनको शूद्र वर्ण में रक्खा। उस समय यह नियम कर दिया कि हर कोई अपनी-अपनी नियत आजीविका करे व जो इस नियम को उल्लंघन करेगा वह दण्ड का पात्र होगा। इस प्रकार प्रजा को संतोषपूर्वक व आकुलता रहित जीवन बिताने का सब मार्ग प्रभु ने गृहस्थावस्था में बताया और उसी का प्रचार किया। जब तक ८३ लाख पूर्व वर्ष नहीं हुए तब तक वे गृहस्थ ही में रहे। यद्यपि वे जन्म से सम्यग्दृष्टी थे. आत्मज्ञानी थे, ( वैरागी थे, संसार शरीर भोगों से उदास थे, ) ( आत्मानन्द को ही सच्चा सुख समझते थे, विषय सुख को विषवत् जानते थे तथापि कषाय के उदय को इतना नहीं जीत सके थे जो एकदम से वैरागी हो जावें व त्यागी हो जावें )। देशविरत गुणस्थान के योग्य कषाय मौजूद थी इसी से वे विवाह करके रहे। भरत बाहुबलि आदि पुत्रों को व ब्राह्मी सुन्दरीपुत्रियों को जन्म दिया। उन सबको विद्या पढ़ाई व योग्य बनाया। मुनिव्रत धारण योग्य भाव को रोकने वाले प्रत्याख्यानावरण कषाय के उदय से वे गृह में जल में कमलवत् रहे परन्तु त्याग न कर सके। स्वात्मानुभव के प्रताप से व आत्मा की उत्कृष्ट भावना के बल से प्रभु को जब

वैराग्य होगया तब वे गृह से व राज्यपाट आदि से वैराग्यवान होकर त्यागने का भाव करते हुए। इस श्लोक में इतना विवेचन इसीलिये स्वामी समंतभद्र ने किया है कि जब तक बाहरी व्रत नियम प्रतिज्ञा धारण के योग्य भीतर से कषाय न घटे—इच्छा न टले वहां तक बाहरी नियम प्रतिज्ञा या त्याग करना उचित नहीं है। कहा है—"ज्यों ज्यों तव घटे कषाया, त्यों त्यों जिन त्याग बताया।" धर्म का पालन गृहस्थ में रहते हुए भी हो सकता है। यह बात श्री ऋषभदेव के जीवन चरित्र से झलकती है। परन्तु पूर्ण मोक्ष मार्ग साधु पद में ही सध सकता है इसलिये उनको साधु पद भी धारना पडा था व तपस्या भी करनी पडी थी। गृहस्थ में रहकर एक क्षत्री किस प्रकार नीति से राज्य करता है, प्रजा को संतोषित रखता है, यह बात श्री ऋषभदेव के गृही जीवन से शिक्षा रूप मिलती है। प्रभु इतने उदासीन थे व विचारशील थे कि उन्होंने जब तक केवलज्ञान प्राप्त किया तब तक न गृही अवस्था में, न त्याग अवस्था में दूसरों को धर्म का उपदेश किया, न वे बाहरी धर्म क्रिया का साधन करते थे। मात्र अन्तरङ्ग आत्मानन्द के विचार में मगन रहते थे। सिद्ध स्वरूप का ही नित्य ध्यान किया करते थे। सिद्ध के समान अपनी आत्मा में विचार करते रहते थे।

गीता छन्द—

सो प्रजापति हो प्रथम जिसने, प्रजा को उपदेशिया। असि कृषि आदी कर्म से, जीवन उपाय बता दिया॥
फिर तत्त्वज्ञानी परम विद, अद्भुत उदय धर्तारने। संसार भोग ममत्व टालो, साध संयम धारने॥२॥

उत्थानिका—भगवान को वैराग्य होने के बाद उन्होंने क्या किया—

**विहाय यः सागरवारिवाससं वधूमिवेमां वसुधा—वधूं सतीम्।**
**मुमुक्षुरिक्ष्वाकुकुलादिरात्मवान् प्रभुः प्रवव्राज सहिष्णुरच्युतः॥३॥**

अन्वयार्थ—(यः) जो ऋषभदेव वैराग्यवान हुए थे वे (मुमुक्षुः) संसार से पार होना चाहते थे, (इक्ष्वाकुकुलआदिः) इक्ष्वाकु वंश में आदि राजा थे (आत्मवान्) अपने इन्द्रियों को वश करके आत्मा के स्वरूप में तिष्ठने वाले थे, (प्रभुः) स्वतन्त्र थे, (सहिष्णुः) परीषहों को सहने के लिये शक्तिमान थे; (अच्युतः) व दुःसह परीषह का क्लेश पड़ने पर भी अपनी प्रतिज्ञा में लिये हुए व्रतों से डिगने वाले न थे—ऐसे महात्मा ने (सागरवारिवाससं) समुद्र पर्यन्त वस्त्रवाली (सतीम्) अपने पास होने वाली व दूसरे से न भोगी हुई ऐसी (इमां वसुधावधूम्) इस पृथ्वी रूपी महिला को (वधूम् इव) स्त्री के समान (विहाय) त्याग करके (प्रवव्राज) मुनि दीक्षा धारण करली।

भावार्थ—इस श्लोक में यह बताया गया है कि जिस प्रभु ने मुनि दीक्षा धारण

की उसमें इतने गुण थे-एक तो उनके तीव्र उत्कण्ठा थी कि हम इस असार व पराधीन व कटुक संसार से पार होकर स्वतन्त्रता प्राप्त करें। दूसरे वे बड़े वीर थे. इक्ष्वाकु वंश के शिरोमणि क्षत्रिय शूर थे। तीसरे वे इन्द्रिय व मन को विजय करके आत्मा में आत्मस्थ होने वाले थे, चौथे वे किसी के आधीन न थे, पूर्ण स्वतन्त्र थे, पांचवें वे २२ परीषहों को सहने के लिए पूर्ण समर्थ थे, छठे वे घोर उपसर्ग आने पर भी अपने व्रत व तप में व ध्यान में निश्चल रहने वाले थे। ऐसे राजपुत्र ने उस पृथ्वी को छोड़ा जो समुद्र पर्यन्त फैली हुई थी व जो उनके पास थी हो तथा जो दूसरे से भोगी नहीं गई थी,उसको भी उसी तरह छोड़ा जिस तरहअपनी स्त्रियोंको त्यागा और साधु का चारित्र धार लिया। यहां पृथ्वी की उपमा महिला से दी है। पृथ्वी का वस्त्र समुद्र का पानी था। स्त्री का आवरण वस्त्र होता है। जैसे स्त्री सती व पतिव्रता होती है वैसे वह पृथ्वी दूसरे से अभोक्ता व विद्यमान अपनी थी। न होती को नहीं छोडा था, होती को छोड़ा था। कुलटा स्त्री को छोडना सुगम है, परन्तु पतिव्रता को छोडना कठिन है। न होती हुई वस्तु को छोड़ना सुगम है, होती हुई को त्यागना कठिन है। प्रभु ने बड़ा भारी साहस किया जो अपने पास होने वाली निष्कंटक समुद्र पर्यन्त राज्य पृथ्वी को त्याग दिया। और आकुलता मिटाकर निराकुल हो आत्म-ध्यान करने का पुरुषार्थ किया। इस श्लोक में यह बात सूचित की है कि जो मुनिपद धारण करे उसमें ऊपर लिखी योग्यता होनी चाहिये। उसमें मुमुक्षुपना, जितेंद्रियपना, स्वाधीनपना, सहनशीलता व प्रतिज्ञाबद्धपना अवश्य होना उचित है। जो इतने गुणों का धारी न होगा वह कदाचित् विषय वासना के आधीन हो जायगा,दुःखों के पड़ने पर घबड़ा जायगा व संयम से भ्रष्ट हो जायगा। जो ख्याति, पूजा, लाभादि के आधीन होकर साधु होगा वह कभी भी साधु का व्रत नहीं पाल सकता। उसकी वृत्ति में स्वाधीनता हो, मात्र स्वहित विचार कर ही तपस्या करता हो। ऐसा ही मुनि मोक्ष-मार्गी है। जो अंतर्मुहूर्त से अधिक प्रमाद में नहीं रह सकता है, जिसके अंतमुहूर्त पीछे ध्यानावस्था सप्तम गुणस्थान के योग्य होती ही हो, जो सर्व रसों का त्यागी होकर एक आत्मरस का पिपासु हो वही जैन का साधु होने योग्य है। दिखलाया यह है कि प्रभु में दीक्षा लेते वक्त मुनि के योग्य सर्वश्रेष्ठ गुण मौजूद थे।

श्री गुणभद्राचार्य आत्मानुशासन में साधु के गुण कहते हैं—

यम-नियम-नितान्तः शान्तबाह्यान्तरात्मा। परिणमितसमाधिः सर्व सत्वानुकम्पी।
विहितहितमिताशी क्लेशजाल समूलं। दहति निहित निद्रो निश्चिताध्यात्मसारः ॥२३॥

भावार्थ—जो साधु यम नियम में तल्लीन है, जिसका अन्तरङ्ग बहिरङ्ग सर्व शांत

है, जो सामायिक भाव में रंग रहा है, जो सर्व प्राणियों पर दयावान है, जो हितमित वचनों को कहने वाला है, जिसने निद्रा को जीत लिया है व जिसके आध्यात्मिक तत्त्व का पूर्ण निश्चय है वही साधु सर्व क्लेशों को जला डालता है।

गीता छन्द--

इन्द्रियजयी, इक्ष्वाकुवंशी मोक्ष की इच्छा करें। सो सहनशील सुगाढ़ व्रत में साधु संयम को धरें।।
निज भूमि महिला त्यागदी जो थी सती नारी समा। यह सिंधु जल है वस्त्र जिसका और छोड़ी सब रमा।

उत्थानिका--भगवान ने दीक्षा लेकर क्या किया--

**स्वदोषमूलं स्वसमाधितेजसा, निनाय यो निर्दयभस्मसात्क्रियाम्।**
**जगाद तत्त्वं जगतेऽर्थिनेऽञ्जसा, बभूव च ब्रह्मपदाऽमृतेश्वरः ॥४॥**

अन्वयार्थ--(यः) जिस आदिनाथ ऋषि ने ( स्वदोषमूलं ) अपने आत्मा सम्बन्धी अज्ञान और रागादि दोषों के मूल कारण चार घातिया कर्मों को ( स्वसमाधितेजसा ) अपनी आत्म-समाधि की अग्नि से अर्थात् शुक्लध्यान के प्रभाव से ( निर्दयभस्मसात्क्रियां निनाय ) निर्दयी होकर भस्मपने को प्राप्त कर दिया व ( अर्थिने जगते ) तत्त्वज्ञान के अभिलाषी जगत के प्राणियों के लिये (अंजसा) परमार्थ रूप से यथार्थ (तत्त्वं) जीवादि के स्वरूप को (जगाद) वर्णन किया (च) फिर वे (ब्रह्मपदाऽमृतेश्वरः बभूव) मोक्षपन के अनन्त सुख के स्वामी होगए, अर्थात् सिद्ध परमात्मा होगए।

भावार्थ--इस श्लोक में आचार्य ने तप, ज्ञान और निर्वाण तीनों अवस्था को स्मरण कर लिया है। श्री ऋषभदेव ने साधु होकर दिन रात आत्मानुभव रूपी अग्नि जलाने का पुरुषार्थ किया। उसी के बल से धर्म ध्यान की पूर्णता की, फिर शुक्लध्यान को प्रगटाया। इसी शुक्लध्यान के बल से सबसे पहले सर्व कर्मों के शिरोमणि मोहनीय कर्म का नाश किया, जिससे परम वीतराग भाव को क्षायिक सम्यक्त्व सहित प्राप्त किया। फिर अन्तर्मुहूर्त ठहरकर बारहवें गुणस्थान में शेष तीन घातिया कर्मों का भी नाश किया। ज्ञानावरण व दर्शनावरण कर्म के नाश से अज्ञानतम मिटा व केवलज्ञान और केवलदर्शन प्राप्त किया। अन्तराय के नाश से अनन्त बल को प्राप्त किया। आत्मा में अनादिकाल से राग-द्वेष, मोह का, अज्ञान का व निर्बलता का दोष था, सो सब जड़मूल से नष्ट होगया। अब प्रभु केवलज्ञानी अर्हंत परमात्मा होगए। इस तीर्थङ्कर अवस्था में स्वामी ऋषभदेव बहुत काल रहे। और यत्र तत्र विहार कर मोक्ष-तत्त्व के अभिलाषियों को दिव्य-ध्वनि

द्वारा परमार्थ का उपदेश दिया। दीर्घकाल तक श्री ऋषभदेव का समवसरण विहार कर धर्मोपदेश सुनाता रहा जिससे अनेक जीवों ने धर्म का लाभ उठाया। आयु के अन्त के निकट आयु, नाम, गोत्र, वेदनीय इन चार अघातिया कर्मों को नाशकर वे परम सिद्ध होगए। कैलाश पर्वत से मोक्ष हुए, उसी की सीध पर जाकर तीन लोक के अग्रभाग में ठहर गए—अविनाशी आनन्दरूपी अमृत का निरन्तर पान करने वाले परमेश्वर होगए। यहां यह बताया है कि आत्मा की निर्विकल्प समाधि या स्वानुभवरूप साधन से ही यह आत्मा निर्दोष पवित्र व वीतरागी होता है। परमात्मा होने का निश्चल आत्मध्यान ही एक उपाय है, और कोई उपाय नहीं है, न कभी था न होगा। आत्मा के शुद्ध स्वरूप के ज्ञान में थिरता पाना ही आत्मध्यान है। श्री समयसार कलश में स्वामी अमृतचन्दजी कहते हैं—

ये ज्ञानमात्रनिजभावमयीमगम्यां। भूमिं श्रयन्ति कथमप्यवनीतमोहाः॥
ते साधकत्वमधिगम्य भवन्ति सिद्धाः। मूढास्त्वमूमनुपलभ्य परिभ्रमन्ति॥२०/१०

भावार्थ—जो जिस तरह हो सके मोह भाव को हटाकर ज्ञान मात्र अपनी ही निश्चल आत्मभूमि का आश्रय लेते हैं अर्थात् अपने ही ज्ञानदर्शन स्वभाव में विश्रांति पाते हैं, वे ही मोक्ष के साधन को पाकर सिद्ध हो जाते हैं। जो मूढ़ अज्ञानी हैं वे इस भूमि को न पाकर भ्रमण किया करते हैं।

संस्कृत टीकाकार ने कहा है कि सर्वज्ञ वीतराग का ही कथन सत्य हो सकता है। तथा अरहन्त अवस्था में परमात्मा को भूख प्यास आदि की बिलकुल पीड़ा नहीं होती। जिसको ऐसी कोई पीडा हो वह कदाचित् कुछ का कुछ भी कह सके, सो अरहन्त परमात्मा के भूख प्यास को बाधा बिलकुल सम्भव नहीं है। न उनको किसी तरह ग्रास रूप भोजन करने की आवश्यकता है। वे निरन्तर आत्मस्थ रहते हैं, अनन्त वीर्यवान होते हुए कर्म की निर्बलता नहीं मालूम करते हैं। अनन्त सुखी होने से निरन्तर आनन्द का स्वाद लेते हैं। उनको न क्षुधादि का, न उसके मेटने का कोई कष्ट है, न विकल्प है, न प्रयत्न है। योगबल से उनका शरीर स्वयं ग्रहण होने वाली आहारक वर्गणाओं के द्वारा सदा पुष्ट रहता है। उनकी प्रवृत्ति साधारण साधु के समान नहीं होती है। वे एक अलौकिक महापुरुष हो गये हैं।

गीता छन्द

निज ध्यान अग्नि प्रभाव से रागादि मूलक कर्म को। करुणा विगर हैं भस्म कीने चार घाती कर्म को॥
अरहंत हो जग प्राणिहित सत् तत्त्व का वर्णन किया। फिर सिद्ध हो निज ब्रह्मपद अमृतमई सुख नित पिया॥

उत्थानिका—मीमांसक मतधारी कोई शिष्य शंका करता है कि भगवान ऋषभदेव को अतीन्द्रिय ज्ञान नहीं हो सकता। जब वे सर्वज्ञ नहीं हो सकते तब वे यथार्थ उपदेश कैसे कर सकते हैं ? इस शंका के समाधान में आचार्य कहते हैं—

**स विश्वचक्षुर्वृषभोऽर्चितः सतां समग्रविद्यात्मवपुर्निरंजनः।**
**पुनातु चेतो मम नाभिनन्दनो जिनो जितक्षुल्लकवादिशासनः ।।५।।**

अन्वयार्थ—( सः ) वह ( नाभिनन्दनः ) नाभि राजा चौदहवें कुलकर के पुत्र (वृषभः) धर्म से शोभायमान ऐसे सार्थक नामधारी श्री वृषभदेव महाराज (विश्वचक्षुः) जो जगत के सर्व पदार्थों को एक साथ देखनेवाले केवलज्ञान रूपी नेत्र के धारी हैं, (सतां अर्चितः ) जो इन्द्र गणधरादि महान पुरुषों के द्वारा पूजित हैं, ( निरंजनः ) जो ज्ञानावरणादि कर्म रूपी अंजन से रहित पवित्र हैं, ( समग्रविद्यात्मवपुः ) जिनके आत्मा का शरीर सर्व जीवादि पदार्थों को जानने वाली विद्या रूप है। अर्थात् सर्व कर्मों के नाश होने से जिनका शरीर जड़-मई नहीं है किन्तु ज्ञान-रूप है, (जिनः) जो सर्व बाहरी व भीतरी आत्मा के शत्रुओं को जीतने वाले हैं, (जितक्षुल्लकवादिशासनः) तथा जो अल्प-ज्ञानियों के कहे हुए मतों को परास्त करने वाले हैं सो भगवान ( मम चेतः पुनातु ) मेरी आत्मा को पवित्र करो अर्थात् सर्व दोषों से शुद्ध करो ।

भावार्थ—श्री समन्तभद्राचार्य ने श्री ऋषभदेव की स्तुति करते हुए यह कहा है कि वह प्रभु धर्ममय हैं, केवलज्ञानी हैं, सर्व जड़ कर्म के सम्बन्ध रहित शुद्ध आत्मप्रदेशों के धारी ज्ञान शरीरी हैं, रागादि दोषों को जीतकर वीतरागी हैं व अयथार्थ मतों को, जिनको तुच्छ ज्ञानियों ने अपनी कल्पना से प्रगट किया है, साररहित बताने वाले हैं। और यह भावना भाई है कि उनके गुणों के स्तवन से मेरी आत्मा रागादि दोषों से रहित पवित्र हो जावे। इस बात से यह सूचित किया है कि ऐसा ही परमात्मा पूजने योग्य है जिसमें सर्वदा वीतराग व हितोपदेशीपने के गुण हों। तथा पूजक को कोई और बात की चाह न रखनी चाहिये—मात्र यही इच्छा रखनी चाहिये कि मेरे आत्मा के अज्ञान व रागादि दोष मिटें और वह पवित्र हो जावे अर्थात् स्वयं परमात्मा हो जावे। उच्च भावना का ही उच्च फल होता है। क्षणभंगुर पदों की या नाशवन्त धन धान्यादि की चाह करके वीतराग सर्वज्ञ देव की भक्ति करना उल्टा कषाय को पुष्ट करना है। जगत में क्रोधादि कषाय ही आत्मा के वैरी हैं, ये ही संसार बढ़ाने वाले हैं। इसलिये इनके नाश का ही पवित्र

उद्देश्य रखना उचित है। तब यह जीव यहां भी आत्मिक सुख शान्ति प्राप्त कर सकता है व भविष्य में भी अपना जीवन उच्च बना सकता है। श्री अमितिगति महाराज सुभाषित-रत्नसंदोह में कहते हैं-

एको मे शाश्वतात्मा सुखमसुखभुजो ज्ञानदृष्टिस्वभावो॥ नान्यत्किंचिन्निजं मे तनुधनकरणा भ्रातभार्यासुखादि। कर्मोद्भूतं समस्तं चपलमसुखदं तत्र मोहो वृथा मे। पर्यालोच्येति जीव स्वहितमवितथं मुक्तिमार्गं श्रयत्वम्॥

भावार्थ-ज्ञानी को उपदेश करते हैं कि ऐसा विचार कर कि मेरा आत्मा एक अकेला ही अविनाशी है, यही दुःख सुख को अकेला भोगने वाला है। यह ज्ञानदर्शन स्वभाव का धारी है। इस जगत में मेरा और कोई भी नहीं है। यह शरीर, धन, इन्द्रिय, भाई, स्त्री व सांसारिक सुख आदि ये कोई भी मेरे नहीं हो सकते हैं, यह सर्व कर्मों के उदय से हुए हैं, चंचल हैं, दुःखकारी हैं। इनमें मेरा मोह करना वृथा है। तथा हे जीव! तू अपने हितकारी सच्चे मोक्ष मार्ग को धारण कर, इसीसे ही तू सुखी होगा। यही भावना हर एक धर्मात्मा जीव को परमात्म-भक्ति करते हुए भी रखनी चाहिये। तीर्थंकरों की स्तुति मात्र आत्म चिन्तन में प्रेरक है, इसीलिये जब निर्विकल्प समाधि या ध्यान में मन न लगे तब ही करनी योग्य है।

संस्कृत टीकाकार ने लिखा है कि नैयायिक ऐसी शंका करते हैं कि सर्व कर्मों के नाश होने के पूर्व जिनेश्वर को सर्वज्ञ कहते हो तो कहो; परन्तु सर्व कर्म नाश होने पर वह सर्वज्ञ नहीं रहता। उसके बुद्धि आदि सब विशेष गुणों का अत्यन्त नाश हो जाता है। यह कहना ठीक नहीं है। ज्ञान आत्मा का गुण है, गुण गुणी कभी अलग नहीं हो सकते हैं, कर्मों के नाश से ज्ञान पूर्ण प्रगट हो जाता है। सांख्यमत वाले भी मोक्ष में ज्ञान का अभाव मानते हैं। वे चैतन्य मात्र रह जाता है ऐसा तो मानते हैं तथापि कहते हैं कि ज्ञान प्रकृति के सम्बन्ध से रहता है। जब प्रकृति छूट गई तब ज्ञान भी नहीं रहा। यह भी कहना ठीक नहीं है। चेतना गुण ज्ञानदर्शनमय है। इसलिये परमात्मा ज्ञाता दृष्टापने से कभी शून्य नहीं हो सकता है। क्षुल्लक मत के विषय में टीकाकार ने उनको बतलाया है जिनके कर्ता सर्वज्ञ न थे व जिन्होंने एकान्त तत्त्व को बताया है। किन्हीं ने वस्तु को सर्वथा नित्य, किन्हीं ने सर्वथा क्षणिक ही कही है। श्री जिनेन्द्र भगवान ने पदार्थ को नित्य व अनित्य दोनों रूप देखा व वैसा कहा। द्रव्य जब स्वभाव की थिरता से नित्य है तब पर्याय के पलटने से अनित्य है। यही बात प्रत्यक्ष प्रगट है। तब इस सत्य को बताने वाले

उत्थानिका—और भी भगवान की महिमा कहते हैं—

**सभ्यानामभिरुचितं दधासि गुणभूषणं श्रिया चारुचितम् ।**
**मग्नं स्वस्यां रुचितं जयसि च मृगलांछनं स्वकान्त्या रुचितम् ।१४०।**

अन्वयार्थ—हे जिन ! आप ( सभ्यानामभिरुचितम् ) समवसरण स्थित भव्यों को प्रिय ऐसे ( श्रिया चारुचितं ) केवलज्ञानादि लक्ष्मी से अत्यन्त पुष्ट ( गुणभूषणं ) ऐसे अनेक गुणरूपी शोभा को ( दधासि ) धारण कर रहे हो तथा आप ( स्वकान्त्या ) अपने शरीर की कांति से ( स्वस्यां रुचिमग्नं ) आपका शरीर की शोभा में डूबे हुए ( रुचितं ) जगत को प्रिय ( तं मृगलांछनं च ) उस मृग लक्षण वाले चन्द्रमा को भी ( जयसि ) जीत लेते हो ।

भावार्थ—आपके पास अन्तरंग केवलज्ञानादि गुण व बाहर क्षुधादि दोष रहित परम शान्त शरीर आदि गुण विद्यमान हैं जो सब भव्यों को अत्यन्त प्रिय हैं । तथा आपकी शरीर की चमक ऐसी विशाल है कि उसमें चन्द्रमा ऐसा डूब जाता है कि कहीं पता नहीं चलता अर्थात् आपने अपने शरीर की शोभा से चन्द्रमा को भी जीत लिया है ।

त्रोटक छन्द

हे प्रभु गुणभूषण सारधरें. श्री सहित सभा जन हर्ष करें ।
तुम वपु कांती अति अनुपम है. जगप्रिय शशि जीते रुचितम है ॥ १४० ॥

उत्थानिका—और भी भगवान में क्या २ गुण हैं सो कहते हैं—

**त्वं जिन ! गतमदमायस्तव भावानां मुमुक्षुकामद मायः ।**
**श्रेयान् श्रीमदमायस्त्वया समादेशि सप्रयाम दमाऽयः ॥१४१॥**

अन्वयार्थ—( जिन ) हे जिनेन्द्र ! ( त्वं ) आपमें ( गतमदमायः ) मान व माया नहीं है अथवा जो भव्यजीव आपका आराधन करते हैं वे मान व माया से छूट जाते हैं ( तव ) आपका ( भावानां मायः ) जीवादि पदार्थों का जो प्रमाण ज्ञान है वह ( मुमुक्षु-कामद ) मोक्ष की इच्छा रखने वालों की इच्छा को पूर्ण करने वाला है तथा वह (श्रेयान्) बाधा रहित परम हितकर है । ( त्वया ) आपने ( श्री मदमायः ) लक्ष्मी के मद के नाश

का अथवा जिससे हेयोपादेय तत्त्व का ज्ञान हो व स्वर्ग मोक्ष की प्राप्ति हो ऐसे कपट रहित तत्त्व का ( सप्रयामदमायः ) व व्रत सहित इन्द्रिय जय की प्राप्ति का ( समादेसि ) उपदेश किया ।

भावार्थ--यहां बताया है कि प्रभु में पूर्ण मार्दव व आर्जव धर्म है। जो प्रभु को पहचानते हैं वे भी मान माया को त्याग देते हैं। प्रभु का केवलज्ञान जीवादि पदार्थों को यथार्थ जानने वाला है व उस ज्ञान का प्रकाश जो दिव्यध्वनि के द्वारा होता है उससे मुमुक्षु जीवों को सच्चा मोक्षमार्ग मिल जाता है व वह बहुत परम कल्याणकारी है। आपने उपदेश ही ऐसा दिया है जिससे मायाशल्यरहित भव्य जीव ऐसा चारित्र पालें जिससे लक्ष्मी का मद न रहे व वे स्वर्ग मोक्ष की प्राप्ति कर सकें व वे मुनि व श्रावक के व्रतों को पालते हुए साक्षात् जिन व जितेन्द्रिय हो सकें ।

त्रोटक छन्द

हे जिन मायामद नाहिं धरो, तुम तत्त्व ज्ञान से श्रेय करो ।
मोक्षेच्छु कामकर वच तेरा, व्रत दमकर सुखकर मत तेरा ।। १४१ ।।

उत्थानिका--और भी भगवान की स्तुति करते हैं--

**गिरिभित्त्यवदानवतः श्रीमत इव दन्तिनः स्रवद्दानवतः ।**
**तव शमवादानवतो गतमूर्जितमपगत प्रमादानवतः ।। १४२ ।।**

अन्वयार्थ--( तव गतम् ) आपका पृथ्वी में विहार ( ऊर्जितम् ) परम उदार व हितकारी हुआ ( समवादान् अवतः ) आपने शांतिप्रद आगम की रक्षा की व ( अपगत-प्रमादानवतः ) व सर्व प्राणियों को अभयदान आपने दिया। आपके विहार से किसी प्राणी को कष्ट न पहुंचा। आपका विहार ( श्रीमतः दन्तिनः इव ) उत्तम भद्र जाति के हाथी के गमनके समान हुआ जो (स्रवद्दानवतः) अपने मदको बहाने वाला है व (गिरिभित्त्यवदानवतः) जो पर्वत के किनारों को खण्डन करता हुआ जा रहा है।

भावार्थ--जैसे उत्तम हाथी विहार करता हुआ मन्द-मन्द चाल से चलता हुआ मद को बहाता है व पर्वत के किनारों को अपने दांतों से खण्डन करता है इस तरह हे प्रभु ! आपका विहार पृथ्वी में हुआ। आपने धर्मोपदेश रूपी अमृत का प्रवाह बहाया व

आपने मत से एकांत मत का खण्डन किया तथा आपने जिनागम का प्रचार किया व आपके विहार से किसी को कष्ट नहीं पहुंचा।

छन्द त्रोटक

हे प्रभु तव गमन महान हुआ, शममत रक्षक भय हान हुआ।
जिन वरहस्तो मद-स्रवन करै, गिरि तट को खंडन गमन करै ॥ १४२ ॥

उत्थानिका—अब बताते हैं कि आपके मत में व पर के मत में क्या अन्तर है—

**बहुगुणसंपदसकलं परमतमपि मधुरवचनविन्यासकलम् ।**
**नय भक्त्यवतंसकलं तव देव मतं समन्तभद्रं सकलम् ॥ १४३ ॥**

अन्वयार्थ–(मधुरवचनविन्यासकलं अपि) मीठे २ वचनों की रचना से भरपूर होने पर भी ( परमतं ) आपसे भिन्न अन्य एकांतमत ( बहुगुणसंपत् असकलं ) बहुत जो सर्वज्ञ वीतरागादि गुणों की प्राप्ति से पूर्ण नहीं हैं अर्थात् उनके सेवन से आत्मा का पूर्ण विकास नहीं हो सकता। आत्मा सर्वज्ञ वीतराग नहीं हो सकता। ( देव ) हे श्री वीर भगवान् ! ( तव मतं ) आपका शासन ( सकलं ) समस्तपने ( समन्तभद्रं ) सब तरह कल्याणकारी है तथा ( नयभक्त्यवतंसकलं ) आपका मत नैगमादिनय तथा उनके भंग स्यात् अस्ति आदि इन कर्ण भूषणों से परिपूर्ण है अर्थात् शोभायमान है।

भावार्थ—हे वीर भगवान् ! आपका मत व शासन अनेक नयों से व भंगों से भले प्रकार सिद्ध हो सकता है व वह पूर्णपने जीव का हितकारी है। इस आत्मा को सर्वज्ञ वीतराग परमात्मा कर देने वाला है इसलिए ग्रहण योग्य यथार्थ है। इसीसे समन्तभद्र आचार्य कहते हैं कि मैंने उसे परम कल्याणकारी जानकर स्वीकार किया है। श्लोक में समन्तभद्र शब्द रखने से कवि ने अपना नाम भी सूचित किया है तथा आपके अनेकांत मत से विरुद्ध एकांत मत शब्द रचना में कैसे भी सुन्दर हों परन्तु वे आत्मा को पूर्ण मोक्षमार्ग बताने के लिये असमर्थ हैं, उनके सेवन से यह जीव सर्वज्ञ वीतराग व परमात्मा नहीं हो सकता है। धन्य हैं श्री महावीर स्वामी ! आपका शासन इस समय भी हम जीवों को यथार्थ हितकारी मार्ग बता रहा है।

त्रोटक छन्द

परमत मृदुवचन रचित भी है, निज गुण संप्राप्ति रहित वह है।
तव मत नय भग विभूषित है, सुसमन्तभद्र निर्दूषित है ॥ १४३ ॥
पूर्ण किया-आश्विन वदी ८ वीर सं० २४५६ ता० १६-६-१६३०

---

# स्वयंभू स्तोत्र का सार

श्री समन्तभद्राचार्य ने यह २४ तीर्थंकरों की स्तुति रची है इसमें मुख्यता से दो ही बात बताई हैं जो मुमुक्षु जीव के लिये परम उपयोगी हैं। एक तो यह बताया है कि वस्तु अनेकान्त स्वरूप है। अनेक स्वभावमई वस्तु को माने बिना वस्तु का ठीक ज्ञान नहीं हो सकता है। जो एक धर्मरूप मानते हैं उनके मत में वस्तु का पूरा स्वभाव नहीं कहा जाता है। वस्तु अपनी अपेक्षा सत् है पर की अपेक्षा असत् है। द्रव्य व गुणों के बने रहने की अपेक्षा नित्य है, पर्याय पलटने की अपेक्षा अनित्य है। गुण पर्यायों का समुदाय होने से वस्तु एकरूप है। हरएक गुण व पर्याय रूप वस्तु भिन्न भिन्न स्वरूप है इससे अनेक रूप है। इस तरह आत्मा व पुद्गल द्रव्यों को माना जायगा तब भिन्न भिन्न द्रव्य सत्रूप आदि सिद्ध होंगे व तब ही बंध व मोक्ष होना बन सकेगा। एकरूप ही मानने से कुछ भी न बनेगा। दूसरी बात यह बताई है कि तृष्णा व विषय की चाह कभी इन्द्रियों के भोगों से शमन नहीं हो सकती है। तृष्णा ही क्लेश है। यह क्लेश संसार की मग्नता से बढ़ता जाता है। इसलिए तृष्णा का नाश करना चाहिये। उसका उपाय अपने आत्मा का यथार्थ श्रद्धान, ज्ञान व चारित्र है। अपने आत्मा को निश्चय से शुद्धज्ञानानन्दमई अनुभव करना चाहिये। इस स्वात्मानुभव के अभ्यास से आत्मिक सुख की प्राप्ति होगी तब तृष्णा मिटती चली जायगी, वीतरागता बढ़ती चली जायगी। इसी आत्मानुभव के अभ्यास से चार घातिया कर्मों का नाश होकर अरहन्त पद होता है। फिर शुक्लध्यान से अघातीय कर्म भी हटते हैं और यह जीव सिद्ध हो जाता है जहां अनन्त-ज्ञानादि सुख में मग्न हो जाता है। स्वामी ने जहां तहां संसार के नाश की व मोक्ष प्राप्ति की महिमा दिखाकर तीर्थंकरों के जीवन को दर्शाकर यह उपदेश दिया है कि इस तृष्णामई सांसारिक क्लेश का नाश हरएक भव्य जीव को करना चाहिये। उसके लिये रत्नत्रयमई जिन धर्म का सेवन करना चाहिये। संसार से वैराग्य भजना चाहिये। हर जगह स्तुति का

फल भावों की पवित्रता व संसार का नाश ही स्वामी ने चाहा है। जिससे यह दिखलाया है कि हमें तीर्थंकरों की भक्ति उनके गुणों को पहचानकर मात्र अपने भावों की शुद्धि के लिये तथा कर्म नाश के लिये करनी चाहिये, कोई इच्छा सांसारिक सम्पत्ति की नहीं रखनी चाहिये। वास्तव में ऐसी ही स्तुतियें नमूनेदार स्तुतियें हैं जिनसे सत्य पदार्थ का बोध हो व आत्मा का सच्चा हित हो। यह स्तोत्र बारबार मनन करने योग्य है—परम ज्ञान प्रकाशक है।

## * टीकाकार की प्रशस्ति *

वृष शाला भी एक है, आश्रय जन दातार ।
रघुनन्दन परसाद हैं, धर्म ज्ञान शुभ धार ।। ९ ।।
दास बनारस बुद्धिमय, मक्खनलाल अदीन ।
लाल सिपाही प्रेममय, दुर्गादास प्रवीन ।। १० ।।
गव्वी बांकेलालजी, ज्वाला सुन्दरलाल ।
चांद बिहारी भूषणं, शरण धर्म के लाल ।। ११ ।।
मंत्री जैन सभा करें, बहुत धर्म की सेव ।
मूलचन्द जिनधर्म प्रिय, लखैं तत्त्व बहु भेव ।।१२।।
इत्यादी सार्धमि संग, काल धर्म मय जाय ।
देवकीनन्दन लालका, उपवन बहु सुखदाय ।।१३।।
तहां ठहर वृष भावना, हेतु कार्य यह कीन ।
समन्तभद्र सूरी कृत, स्तोत्र स्वयंभू लीन ।।१४।।
ताकी हिन्दी वृत्ति रच, हुआ परम हित आतम ।
स्याद्वाद चिन्तवन भया,पाया अनुभव आतम ।।१५।।
आश्विन कृष्णा अष्टमी, चौविस छप्पन वीर ।
ग्रन्थ पूर्ण शुभ यह भया,है प्रताप अति वीर ।।१६।।



# दान दातारों की सूची

## इस ग्रंथ के प्रकाशन में निम्नलिखित सज्जनों ने द्रव्य प्रदान किया है

### एतदर्थ धन्यवाद

४०००) श्री से. फूलचन्दजी मिश्रीलालजी काला
४०००) „ भंवरलालजी प्रकाशचन्दजी काला
१००१) „ आसूलालजी उम्मेदमलजी काला
१००१) „ भंवरलालजी मदनलालजी सेठी
१००१) „ सुरजमलजी गम्भीरमलजी वडजात्या
६०१) „ तनसुखरायजी मदनलालजी काला
५०१) „ पुसालालजी चिरंजीलालजी सेठी
२०१) „ विरधीचन्दजी रतनलालजी सेठी
३०१) „ सर्वसुखजी भागचन्दजी सेठी
२०१) „ सुरजमलजी हरकचन्दजी सेठी
२०१) „ केसरीमलजी माणकचन्दजी काला
२०१) „ रामचन्द्रजी ताराचन्दजी वडजात्या
२०१) „ जीवनलालजी महावीरप्रसादजी काला
१०१) आसूलालजी प्रभुदयालजी काला
१०१) „ भंवरलालजी सीकरचन्दजी काला
१०१) „ भंवरलालजी भागचन्दजी काला
१०१) „ घीसालालजी धरमचन्दजी सेठी
१०१) „ वालचन्दजी हरकचन्दजी पहाड़िया
१०१) „ गिरधारीलालजी सोहनलालजी अजमेरा
१०१) „ हीरालालजी पदमचन्दजी वडजात्या
१०१) „ दीपचन्दजी उमेशकुमारजी सेठी
१०१) „ मानमलजी सुगनचन्दजी वडजात्या
१०१) „ वोदूलालजी सोनपालजी
१०१) „ मोहनलालजी महावीरप्रसादजी अजमेरा
१०१) „ प्रेमसुखजी काला
१०१) „ डूंगालालजी लूनकरणजी सेठी
१०१) „ छीतरमलजी नाथूलालजी सेठी
२०३) „ महावीरप्रसादजी काला की माताजी
१०१) „ आसूलालजी काला की धर्मपत्नी

१०१) श्री से. भंवरलालजी काला की धर्मपत्नी
१०१) „ केसरीमलजी काला की धर्मपत्नी
५१) „ छिगनलालजी वडजात्या की धर्मपत्नी
५१) „ हीरालालजी कुन्दनमलजी अजमेरा
५१) „ हीरालालजी शान्तिलालजी अजमेरा
५१) „ आसूलालजी रतनलालजी काला
५१) „ गुलाबचन्दजी छावड़ा
१०१) „ हीरालालजी वडजात्या की धर्मपत्नी
१०१) „ धरमचन्दजी सेठी „
१०१) „ पुसालालजी सेठी „
१००) „ फूलचन्दजी काला „
५१) „ छिगनलालजी वडजात्या „
५१) „ लूनकरणजी सेठी „
५१) „ माणकचन्दजी काला „
१५२) „ मिश्रीलालजी काला „
५१) „ राजकुमारजी वडजात्या की माताजी
४१) „ विरधीचन्दजी सेठी की धर्मपत्नी
३१) „ कन्हैयालालजी मंगलचन्दजी सेठी
३१) „ मूलचन्दजी राजकुमारजी पाटनी
२१) „ हीरालालजी चन्दनमलजी अजमेरा
२१) „ लादूलालजी विमलकुमारजी सेठी
२१) „ घीसालालजी कमलकुमारजी सेठी
३१) „ फूलचन्दजी पहाड़िया की धर्मपत्नी
२१) „ सरवसुखजी सेठी की धर्मपत्नी
२१) „ जवरीलालजी झांझरी की धर्मपत्नी
२१) „ मानमलजी वडजात्या „
२१) „ भागचन्दजी सेठी „
२१) „ शान्तिलालजी अजमेरा „
२१) „ प्रकाशचन्दजी वडजात्या
२१) „ कुन्दनमलजी अजमेरा
४१) „ सुरजमलजी सेठी

२१) श्री. से. रामचन्द्रजी बडजात्या की धमपत्नी
२१) „ भागचन्दजी काला „
२१) „ पुसालालजी सेठी „
६३) „ गुप्त नाम से
५२१) „ नाथूलालजी सेठी मन्दसोर
२०१) „ केसरीमलजी शान्तिलालजी झावरमल वडनगर
१०१) „ कुशलकुमारजी छावडा वडनगर
१०१) „ मूलचन्दजी कासलीवाल वडनगर
१०१) „ शंकरलालजी बाकलीवाल वडनगर
१०१) „ कैलाशचन्दजी दोसी वडनगर
३१) श्रीमती विमलादेवी कुचापन
५१) श्रीमती रूपवतीदेवी कुचामन
११) श्री चम्पालालजी अडकसर
५१) „ सुमेरमलजी पाटनी गुढावालों की माताजी
१००) „ तारामणी देवी चीतावा
२१) श्रीमती रतनीदेवी मन्डीदीप
१०१) श्री शान्तिलालजी काला की माताजी
५१) सुरजमलजी टोडास
१०१) श्रीमती रन्जू पहाडिया भागलपुर
२१) श्री गुलाबचन्दजी फूलचन्दजी सोगानी दूदू
४०१) श्रीमती रतनीबाई ध.प. सुगनचन्दमी गोधा कलकत्ता
५१) पदमकुमारजी लुहाड़िया डिबरुगढ़
५१) श्रीमती रतनमाला सेठी तनसुकिया
१०१) श्री सुगनचन्दजी महावीरप्रसादजी वासम
५१) „ कन्हैयालालजी झांझरी हैदराबाद
५१) „ भवरीलालजी लछमीनारायणजी पाली तामसर
५१) „ स्वरूपचन्दजी पाटनी मुरतिजापुर
११) श्रीमती सुवाबाई जोबनेर
१५१) श्री गुप्त
५१) „ मूलचन्दजी राजकुमारजी छावड़ा रेवासा
५१) श्रीमती चनणीबाई सुरेरा
२०१) श्रीमती इन्द्राबाई गुढा
१२००) श्री गुप्त नाम

२०६४४) कुल योग

## पुस्तक प्रकाशन का व्यय

११,१४२) कागज
५६४५) छपाई
३२००) बाइंडिग
२३०) ब्लाक बनवाई
७२७) मुसाफिरी खर्च एवं ठेला भाडा आदि

२०६४४)

२०६४४) कुल योग